# कामायनी के अध्ययन
की
# समस्याएँ



डॉ० नगेन्द्र





नेशनल पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली

कविश्री

सुमित्रानन्दन पत को

सादर-सस्नेह

—नगेन्द्र

# विज्ञप्ति

इस पुस्तक मे कामायनी का सागोपाग विवेचन प्रस्तुत करने का प्रयास नही है। इसमे मकलित पाच व्याख्यान अध्ययन की कतिपय नवीन दिशाओ का सकेत मात्र करते हैं। कामायनी के ममज्ञ विद्वान और जिज्ञासु अध्येता कृपया इसी रूप मे इन्हे ग्रहण करे।

सदर्भों का उल्लेखन कामायनी के प्रथम सस्करण से ही किया गया है।

१५ अगस्त, १९६२

हिन्दी विभाग,
दिल्ली विश्वविद्यालय,
दिल्ली।

नगेन्द्र

# क्रम

काव्य का मूल प्रयोजन है रसास्वादन—कम से कम कामायनी तक तो यह स्थापना सवथा मान्य है ही आगे की बात आगे देखगे। काव्य का अध्ययन (और अध्यापन भी जो अध्ययन का ही एक साधन है) रसास्वादन की प्रक्रिया का ही अग है—प्रत्येक रूप मे अध्ययन का प्रयोजन और उद्देश्य रसास्वादन ही रहेगा—वह साधन ही रहेगा, साध्य नही बन सकता। साहित्य के क्षेत्र मे जहा अध्ययन रसास्वादन से स्वतन्त्र हुआ, वही वह साधक न होकर बाधक हो जाएगा।

कामायनी महान काव्य है—महाकाव्य है। अत उसका अध्ययन स्पष्टत ही उसके रसास्वादन की प्रक्रिया का एक अग है। काव्य के रसास्वादन की प्रक्रिया का विश्लेषण करते हुए प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक आलोचक आई० ए० रिचड स ने उसके छह अवस्थान माने हैं

१ चाक्षुष सवेदन (बिम्ब विधान),
२ सबद्ध बिम्ब-विधान,
३ स्वतन्त्र बिम्ब विधान,
४ विचार,
५ भावोदबोधन,
६ दृष्टिकोण का निर्माण।

चाक्षुष बिम्ब विधान वह सबसे पहली अवस्था है जब पाठक चक्षुरिन्द्रिय द्वारा अक्षर-ज्ञान प्राप्त करता है। यह ऐन्द्रिय ज्ञान है—अथबोध की अपेक्षा लिपि बोध से इसका सम्बन्ध अधिक है। पाठालोचन इसी के अध्ययन का वज्ञानिक विकास है।

कामायनी के अध्ययन अध्यापन मे सबसे पहली समस्या पाठालोचन की है। आप आश्चय कर सकते हैं कि आधुनिक ग्रथ का पाठालोचन कैसा! किन्तु कामायनी का प्रत्येक अध्येता या अध्यापक इस कठिनाई का अनुभव करता है। वास्तव मे कामायनी कवि की लगभग अतिम रचना है—इसका

मुद्रण जिस समय हो रहा था, उस समय प्रसादजी शया ग्रस्त थे। वसे भी उस समय विराम-चिह्नो के प्रयोग के लिए विशेषत कविता मे, कोई स्पष्ट नियम नही थे, अत कामायनी मे मुद्रण की भूले तो इतनी नही हे, किन्तु विराम चिह्नो का प्रयोग इस तरह किया गया हे कि उससे कई प्रकार की कठिनाइया उत्पन्न हो जाती ह। यहा मै केवल तीन प्रमख कठिनाइयो की ओर इगित करूँगा।

एक तो उन सर्गो मे अर्थ बोध कठिन हो जाता ह जहा प्रूफ शोधक ने यान्त्रिक रीति से छद के सामान्य यति नियमो के अनुसार अद्धविराम या पूणविराम दे दिए हे। एक उदाहरण लीजिये

**कोमल किसलय के अचल में**
**न ही कलिका ज्यो छिपती सी,**
**गोधली के धूमिल पट मे**
**दीपक के स्वर मे दिपती सी।**
**मजुल स्वप्नो की विस्मति मे**
**मन का उन्माद निखरता ज्यो,**
**सुरभित लहरो की छाया मे**
**बुल्ले का विभव बिखरता ज्यो,**
**वसी ही माया मे लिपटी**
**अधरो पर उगली धरे हुए,**
**माधव के सरस कुतूहल का**
**आखो मे पानी भरे हुए।**
**नीरव निशीथ मे लतिका सी**
**तुम कौन आ रही हो बढती ?** (लज्जा, पृ० ९७)

'लज्जा' सग के आरम्भ मे प्रत्येक पद (स्टन्ज़ा) की दूसरी पक्ति के अन्त मे अधविराम (सेमीकोलन, ) और चौथी पक्ति के अत मे पूणविराम दे दिया गया है, जबकि इस लम्बे मिश्र वाक्य का प्रधान उपवाक्य "तुम कौन आ रही हो बढती ?" चौथे पद के पूर्वाद्ध मे आता है।

दूसरे उन स्थलो पर कठिनाई होती है जहा उद्धरण चिह्नो (" ") का प्रयोग नियमानुसार नही हुआ। कामायनी मे 'स्वगत चितन, 'स्वगत भाषण' आदि अनेक है—वे कथा विकास के माध्यम के प्रमुख अग है।

इनका स्पष्टीकरण करने के लिए उद्धरण चिह्ना का प्रयोग किया गया है, परन्तु इस प्रकार के प्रयोगो मे एकरूपता नही है। उदाहरण के लिए, 'काम' सग के आरम्भ मे मनु के चितन क्रम के तीन सोपान है जिन्हे उद्धरण चिह्नो के द्वारा पथक किया गया है, किन्तु तीसरे सोपान मे उद्धरण चिह्न दो बार दे दिये गए हे। इन प्रयोगो के कारण कई टीकाकारो को बडा भ्रम हो गया हे और वे यह निणय नही कर पाए हे कि मनु का चितन कहा समाप्त होता हे और काम का वक्तव्य कहा से आरम्भ होता है। 'इडा' नामक सग मे भी कुछ स्थल इस प्रकार के हैं।

तीसरी कठिनाई वहा होती है जहा प्रूफ शोधक ने अपनी बुद्धि से विराम चिह्न दे दिए ह। इसका एक स्पष्ट प्रमाण 'श्रद्धा' सग मे पष्ठ ४८ पर मिलता हे।

**कुसुम कानन अचल में मद**
**पवन प्रेरित सौरभ साकार,**
**रचित परमाणु पराग शरीर**
**खडा हो ले मधु का आधार।** (श्रद्धा, पृ० ४८)

यहा कानन और अचल के बीच मे योजक चिह्न (हाइफन) लगा हुआ हे जिससे सम्पूण पद का अन्वय वदल जाता है। यदि यह चिह्न न होता तो 'कुसुम-कानन-अचल को एक समस्त पद मान लिया जाता और दूरान्वय का दोष वच जाता—

> "मानो फूलो के वन के अचल मे, पराग के परमाणुओ मे रचित शरीर वाला, मन्द पवन प्रेरित सौरभ साकार होकर मधु का आधार लिये खडा हो।"

किन्तु, योजक चिह्न लग जाने से अन्वय इस प्रकार करना होगा—

> "मानो वन के अचल मे परमाणुओ से रचित शरीर वाला मन्द-पवन प्रेरित, साकार सौरभ रूप कुसुम मधु का आधार लिये खडा हो।"

मूल अथ मे या बिम्ब मे वस्तुत कोई बडा भेद नही है। दोनो ही पाठो मे श्रद्धा के मुख का उपमान फूल और उसकी मुसकान का उपमान मधु ही रहता है, सश्लिष्ट रूप मे श्रद्धा के सस्मित मुख का उपमान मधु-चर्चित फूल ही रहता है, किन्तु कर्ता 'कुसुम' के दूर पड जाने मे दूरान्वय की बाधा

आ जाती है और अथ की विवति मे थोडी कठिनाई होती हे। योजक चिह्नो के मनमाने प्रयोग से कामायनी की व्यारया मे इस प्रकार की कठिनाई स्थान स्थान पर सामने आती है। कामायनी के ममज्ञो को यह जानकर प्रसन्नता होगी कि नवीनतम सस्करण म इस दोप का यथष्ट परिमाजन कर दिया गया हे।

रसास्वादन की प्रक्रिया मे दूसरा अवस्थान हे सबद्ध बिम्बविधान, जो वास्तव मे अभिधाथ ज्ञान का ही प्रतीक है। भट्टनायक ने इसी को काव्य का 'अभिधा' व्यापार माना है। कामायनी के अभिधाथ ज्ञान मे भी अन्य समसामयिक काव्यो की अपेक्षा कही अधिक कठिनाई होती हे। इसके अनेक कारण है—जिनमे प्रमुख है पारिभाषिक शब्दो का प्रयोग। ये पारिभाषिक शब्द प्राय तीन प्रकार के हे—(१) सास्कृतिक, (२) दाशनिक और (३) मनोवैज्ञानिक। इनमे से अधिकाश शब्द ऐसे है जिनमे ये तीनो पक्ष ही एकत्र विद्यमान हे। एक शब्द 'काम' को ही ले लीजिये। उसके सास्कृतिक अथ की एक दीघ परम्परा है जो वेदो से लेकर पुराणो तक विस्तत हे। इसी प्रकार दाशनिक अथ की भी, और इधर नवीन मनोविज्ञान का प्रभाव ग्रहण करने के कारण प्राचीन तथा नवीन मनोवज्ञानिक अर्थो के अनेक सूत्र उनमे गुथ गए हे। वास्तव मे इन पारिभाषिक शब्दो का कामायनी मे इतना प्रचुर और साथक प्रयोग है कि इनका सर्वाग अध्ययन किये बिना कामायनी का अथ ही स्पष्ट नही हो सकता। कामायनी मे सग के सग ऐसे है—विशेषकर उत्तराध मे—जहा इस प्रकार के शब्द भरे पड है और उनका वास्तविक रहस्य जाने बिना अथ की विवृति असम्भव है। 'इडा' सग का वह प्रसिद्ध पद जिसकी पहली पक्ति है—"सकुचित असीम अमोघ शक्ति" (पृ० १६५)—इसका प्रमाण है। इस पद मे राग, विद्या, काल, कला, नियति के पारिभाषिक अर्थो का सम्यक् ज्ञान तो अनिवाय है ही, 'सकुचित' जसे शब्द का पारिभाषिक अथ जाने बिना भी काम नही चल सकता। 'आनन्द' सग अपेक्षाकृत सरल प्रतीत होता है, किन्तु बात ऐसी नही है। उसमे भी पद-पद पर इस प्रकार के पारिभाषिक शब्दो की समस्या खडी हो जाती है। एक साधारण सी पक्ति है—"मनु तन्मय बठे उन्मन"—यहा 'तन्मय' और 'उन्मन' के सामान्य शब्दाथ मे विरोध है, किन्तु 'उन्मन' का पारिभाषिक अथ स्पष्ट हो जाने पर यह विरोध अपने आप मिट जाता है। मेरे

सामने भी समस्या आयी और मैं इसका समाधान ढूढने लगा। अनेक प्रकार की कल्पनाएँ मेरे मन मे उठी किन्तु ज्योही तन्त्रालोक की यह पक्ति— **चित्ते समरसीभूते द्वयोरौन्मनसी स्थिति** —मुझे मिल गई, सारा रहस्य खुल गया। यहा उन्मन का अर्थ है द्वैत के प्रति उन्मन, जो समरसीभूत अर्थात् तन्मय चित्त का सहज लक्षण है। इस प्रकार के शत शत उदाहरण आपके सम्मुख प्रस्तुत किये जा सकते हैं। किन्तु मैं प्रस्तुत प्रसग का अनावश्यक विस्तार न कर इस बात पर बल देना चाहता हूँ कि कामायनी के अध्ययन की एक अत्यन्त प्रमुख समस्या है उसके पारिभाषिक शब्दो का शास्त्रीय एव वैज्ञानिक अध्ययन, जो अपने आप मे गम्भीर शोध का विषय है। दिल्ली-विश्वविद्यालय के एक अनुसधाता इस विषय पर कार्य कर रहे है और मुझे आशा है कि उनका शोध ग्रन्थ प्रकाशित होने पर कामायनी के व्याख्यान मे निश्चय ही सहायता मिलेगी।

रसास्वादन का तीसरा अवस्थान है स्वतत्र बिम्बविधान। अभिधार्थ-बोध के बाद शब्द की लक्षणा और व्यजना-शक्तियो के चमत्कार से अनेक प्रकार के बिम्बो की सृष्टि प्रेक्षक के मन म होने लगती है। अपने अमूर्त्त सवेद्य को मूर्त रूप देने के लिए कवि की कल्पना जब शब्द पर आरूढ हो जाती है, तो अनेक प्रकार के ऐसे बिम्बो का सर्जन होता है जो अभिधार्थ से स्वतन्त्र होते हैं। जिस काव्य मे कल्पना का जितना प्राचुर्य होगा, उसमे यह स्वतत्र बिम्ब-विधान उतना ही अधिक होगा। कामायनी मे कल्पना का अपूर्व ऐश्वर्य है, फलत उसमे स्वतत्र बिम्ब विधान अन्य आधुनिक महा-काव्यो की अपेक्षा कही अधिक है। कहने की आवश्यकता नही कि अर्थ व्यक्ति मे इस प्रकार का प्राचुर्य बाधक ही होता है, क्योकि बिम्ब जितना ही स्वतत्र होगा, उतना ही उसमे वैचित्र्य होगा—और यह वैचित्र्य अपनी प्रतीति के लिए पाठक मे सामान्य से अधिक कल्पना की अपेक्षा करेगा। इसलिए कामायनी के अध्ययन की तीसरी समस्या हुई—उसके राशि-राशि बिम्बो का विश्लेषण व्याख्यान।

इन स्फुट बिम्बो की शृखला अन्त मे काव्य के समग्र बिम्ब या महा बिम्ब का निर्माण करती है। यह समग्र बिम्ब ही प्रबन्ध काव्य मे कथावस्तु के नाम से अभिहित होता है। किसी काव्य के स्फुट बिम्ब जितने सश्लिष्ट और वैचित्र्यपूर्ण होगे, उसका समग्र बिम्ब भी उतना ही सश्लिष्ट होगा

आ जाती ह और अथ की विवृति मे थोडी कठिनाई होती हे। योजक चिह्नो के मनमाने प्रयोग से कामायनी की व्यारया मे इस प्रकार की कठिनाई स्थान स्थान पर सामने आती हे। कामायनी के ममज्ञो को यह जानकर प्रसन्नता होगी कि नवीनतम सस्करण म इस दोप का यथष्ट परिमाजन कर दिया गया हे।

रसास्वादन की प्रक्रिया मे दूसरा अवस्थान हे सबद्ध बिम्बविधान, जो वास्तव मे अभिधाथ ज्ञान का ही प्रतीक हे। भट्टनायक ने इसी को काव्य का 'अभिधा' व्यापार माना है। कामायनी के अभिधाथ ज्ञान मे भी अन्य समसामयिक काव्यो की अपेक्षा कही अधिक कठिनाई होती हे। इसके अनेक कारण है—जिनमे प्रमुख है पारिभाषिक शब्दो का प्रयोग। ये पारिभाषिक शब्द प्राय तीन प्रकार के हे—(१) सास्कृतिक, (२) दाशनिक और (३) मनोवैज्ञानिक। इनमे से अधिकाश शब्द ऐसे है जिनमे ये तीनो पक्ष ही एकत्र विद्यमान हे। एक शब्द 'काम' को ही ले लीजिये। उसके सास्कृतिक अथ की एक दीघ परम्परा है जो वेदो से लेकर पुराणो तक विस्तत है। इसी प्रकार दाशनिक अथ की भी, और इधर नवीन मनोविज्ञान का प्रभाव ग्रहण करने के कारण प्राचीन तथा नवीन मनोवैज्ञानिक अर्थो के अनेक सूत्र उनमे गुथ गए है। वास्तव मे इन पारिभाषिक शब्दो का कामायनी मे इतना प्रचुर और साथक प्रयोग है कि इनका सर्वांग अध्ययन किये बिना कामायनी का अथ ही स्पष्ट नही हो सकता। कामायनी मे सग के सग ऐसे हैं—विशेषकर उत्तराध मे—जहाँ इस प्रकार के शब्द भरे पडे है और उनका वास्तविक रहस्य जाने बिना अथ की विवति असम्भव है। 'इडा' सग का वह प्रसिद्ध पद जिसकी पहली पक्ति हे—"सकुचित असीम अमोघ शक्ति" (पृ० १६५)—इसका प्रमाण है। इस पद मे राग, विद्या, काल, कला, नियति के पारिभाषिक अर्थो का सम्यक् ज्ञान तो अनिवाय है ही, 'सकुचित' जैसे शब्द का पारिभाषिक अथ जाने बिना भी काम नही चल सकता। 'आनन्द' सग अपेक्षाकृत सरल प्रतीत होता है, किन्तु बात ऐसी नही है। उसमे भी पद पद पर इस प्रकार के पारिभाषिक शब्दो की समस्या खडी हो जाती हैं। एक साधारण सी पक्ति है—"मनु तन्मय बैठे उन्मन"—यहा 'तन्मय' और 'उन्मन के सामान्य शब्दाथ मे विरोध है, किन्तु 'उन्मन' का पारिभाषिक अथ स्पष्ट हो जाने पर यह विरोध अपने आप मिट जाता है। मेरे

सामने भी समस्या आयी और मैं इसका समाधान ढूढने लगा। अनक प्रकार की कल्पनाएँ मेरे मन मे उठी किन्तु ज्योही तन्त्रालोक की यह पंक्ति—**चित्ते समरसीभूते द्वयोरौ मनसी स्थिति** —मुझे मिल गई, सारा रहस्य खुल गया। यहा उन्मन का अथ है द्वैत के प्रति उन्मन, जो समरसीभूत अर्थात् तन्मय चित्त का सहज लक्षण है। इस प्रकार के शत शत उदाहरण आपके सम्मुख प्रस्तुत किये जा सकते है। किन्तु मैं प्रस्तुत प्रसग का अनावश्यक विस्तार न कर इस बात पर बल देना चाहता हूँ कि कामायनी के अध्ययन की एक अत्यन्त प्रमुख समस्या है उसके पारिभाषिक शब्दो का शास्त्रीय एव वैज्ञानिक अध्ययन, जो अपने आप मे गम्भीर शोध का विषय है। दिल्ली-विश्वविद्यालय के एक अनुसधाता इस विषय पर काय कर रहे है और मुझे आशा है कि उनका शोध ग्रन्थ प्रकाशित होने पर कामायनी के व्याख्यान मे निश्चय ही सहायता मिलेगी।

रसास्वादन का तीसरा अवस्थान है स्वतत्र बिम्बविधान। अभिधाथ-बोध के बाद शब्द की लक्षणा और व्यजना-शक्तियो के चमत्कार से अनेक प्रकार के बिम्बो की सृष्टि प्रेक्षक के मन मे होने लगती है। अपने अमूत्त सवेद्य को मूत रूप देने के लिए कवि की कल्पना जब शब्द पर आरूढ हो जाती है, तो अनेक प्रकार के ऐसे बिम्बो का सजन होता है जो अभिधाथ से स्वतन्त्र होते हे। जिस काव्य मे कल्पना का जितना प्राचुय होगा, उसमे यह स्वतत्र विम्ब-विधान उतना ही अधिक होगा। कामायनी मे कल्पना का अपूव ऐश्वय है, फलत उसमे स्वतत्र बिम्ब विधान अन्य आधुनिक महा-काव्यो की अपेक्षा कही अधिक है। कहने की आवश्यकता नही कि अथ व्यक्ति मे इस प्रकार का प्राचुय बाधक ही होता है, क्योकि बिम्ब जितना ही स्वतत्र होगा, उतना ही उसमे वचित्र्य होगा—और यह वैचित्र्य अपनी प्रतीति के लिए पाठक मे सामान्य से अधिक कल्पना की अपेक्षा करेगा। इसलिए कामायनी के अध्ययन की तीसरी समस्या हुई—उसके राशि-राशि बिम्बो का विश्लेषण व्याख्यान।

इन स्फुट बिम्बो की शृखला अन्त मे काव्य के समग्र बिम्ब या महा बिम्ब का निर्माण करती है। यह समग्र बिम्ब ही प्रबन्ध-काव्य मे कथावस्तु के नाम से अभिहित होता है। किसी काव्य के स्फुट बिम्ब जितने सश्लिष्ट और वैचित्र्यपूण होगे, उसका समग्र बिम्ब भी उतना ही सश्लिष्ट होगा

और उसकी रूपरेखा उतनी ही जटिल होगी। कामायनी के विषय मे यह सवथा सत्य है और इसीलिए कामायनी की कथा के सूत्रो को पकडने के लिए अन्य काव्यो की अपेक्षा अधिक प्रयास करना पडता है। इसीलिए अभी तक कामायनी की कथा की एक निर्भ्रान्त रूपरेखा नही बन पाई और अनेक प्रसगो के विषय मे विद्वानो मे मतभेद चला आ रहा है। कामायनी के एक ममज्ञ यह मानते है कि इडा और मनु के पुत्र मानव का विवाह हो जाता है और दूसरे ममज्ञ 'वासना' सग के अ तगत ही श्रद्धा और मनु के रतिकम की परिणति मान लेते है। जब प्रमुख घटनाओ के विषय मे इस प्रकार का मतभेद है तो सामान्य प्रसगो का कहना ही क्या ! अत कामायनी के अध्ययन की एक आवश्यकता उसकी कथावस्तु की रूपरेखा का स्पष्टीकरण भी है।

इस प्रसग का दूसरा पक्ष भी है। जसा कि 'प्रसाद' ने अपने आमुख मे स्वय स्वीकार किया है—कामायनी की कथा के अ त सूत्र वेदो से लेकर पुराणो और आगमो तक बिखरे पडे हैं—अनेक देशो के पुराख्यान और आधुनिक ज्ञान विज्ञान ने भी उसके निर्माण मे योगदान किया है। इन अन्त सूत्रो का विश्लेषण और प्रत्येक के साथ जुडी कथा अथवा कथा माला का अध्ययन कामायनी के अध्ययन की मौलिक आवश्यकता है। इस दिशा मे अनुसधाता अग्रसर हैं, परन्तु पिष्टपेषण काफी हो रहा है। विद्वानो को चाहिए कि दूसरो के अनुसहित तथ्यो को उद्धृत कर देने के स्थान पर उन सूत्रो के आधार ढूढने का प्रयास करे जो अभी अस्पष्ट है।

काव्य रूप का प्रश्न भी इस समग्र बिम्ब से ही सम्बद्ध है। इस समग्र बिम्ब का भीतरी ढाचा कथा वस्तु है और बाहरी ढाचा काव्य रूप है। कामायनी का काव्य-रूप विशिष्ट अध्ययन का विषय है। अबतक निगमन-शैली से परम्परागत महाकाव्य के लक्षणो की कसौटी पर कामायनी की परीक्षा होती रही है और अध्येता उसमे अनेक आधारभूत तत्त्वो—जसे काव्य-व्यापार की सघनता,जीवन स्थितियो के वविध्य आदि—का अभाव देखकर उसके महाकाव्यत्व पर शका करता रहा है, या स्थूल दृष्टि से बहिरग तत्त्वो की गणना-मात्र कर उसे सिद्ध-असिद्ध करता रहा है। किन्तु परम्परा की यथावत् स्वीकृति प्रसाद के स्वभाव के विरुद्ध थी—नाटक, कहानी, उपन्यास, लघु काव्य—सभी मे जब उन्होने परम्परा का सशोधन किया, तो

जिसमे उ होने अपनी सम्पूण जीवन साधना को अभिव्यक्ति दान करने का अ तिम प्रयास किया, उस महाकाव्य को परम्परागत रूप मे स्वीकार करना उनके लिए किस प्रकार सम्भव हो सकता था ? अत कामायनी के काव्यरूप का उचित विचार अत्य त आवश्यक हे। क्या वह महाकाव्य है ? यदि है, तो महाकाव्य के आधारभूत तत्त्वो के अभाव के लिए आप क्या कहेगे और रूपक तत्त्व के साथ उसकी सगति किस प्रकार स्थापित होगी ? महाकाव्य की प्रवत्ति जहा वहिमुख होती है, वहा रूपक की अ तमुख होती है—इन दोनो मे सामजस्य कसे होगा ?

कामायनी मे प्रगीत तत्त्व भी कम समद्ध नही ह और शास्त्रीय दष्टि से प्रगीत की समद्धि भी महाकाव्य का दोष हे। कामायनी का सम्यक अध्ययन इन प्रश्नो का समाधान चाहता है। मेरा अपना समाधान यह है कि कामायनी परम्परागत महाकाव्य, अर्थात ऐहिक जीवन प्रधान महाकाव्य की कोटि मे नही आता—वह ऐहिक जीवन का महाकाव्य नही है, मानव चेतना का महाकाव्य है। ऐहिक घटनाओ मे जो भौतिक विस्तार होता है, वह चेतना मे घटित होने वाली घटनाओ मे नही मिल सकता। उदाहरण के लिए अपने व्यक्तित्व के प्राबल्य से पुरुष द्वारा नारी हृदय की विजय चेतनागत घटना है और शिवधनुभग द्वारा या युद्ध मे पराक्रम प्रदशन द्वारा नारी का वरण भौतिक घटना है। सम्पूण शास्त्रो का मथन करने के उपरा त बुद्धि भ्रष्ट होकर ऋषि मनियो पर अत्याचार करना भौतिक घटना है और बुद्धि की प्रवचना से जीवन-सत्य के प्रति आस्था खो बठना चेतनागत घटना है। मध्ययुग के महाकाव्य मे घटनाओ की यह बहिमुख प्रवत्ति अत्यन्त स्पष्ट थी। द्विवेदी युग मध्ययुग और आधुनिक यग का सधिकाल था। उसके महाकाव्यो मे, उदाहरण के लिए 'प्रियप्रवास' मे, जिसका मुख्य विषय विरह है, बहिमुख घटनाएँ अ तमुख होने लगी और छायावाद मे आकर काव्य की सम्पूण प्रवत्ति के साथ कथा भी एका तरूप से अ तमखी हो गई। इसलिए कामायनी की कथावस्तु मे भौतिक विस्तार का अभाव देखकर उसके महाकाव्यत्व का निषेध करना आधुनिक काव्य की मूल प्रवत्ति से अनभिज्ञता प्रकट करना है।

कामायनी के काव्य रूप की समस्या का यही समाधान है। जसा कि मने अभी कहा—कामायनी मानव चेतना के विकास का महाकाव्य है या

मानव सभ्यता के विकास का विराट रूपक है, इसीलिए रूपक तत्त्व, जो सामान्यत महाकाव्य मे बाधक होता है, यहा साधक बनकर आया है और इसीलिए प्रगीत तत्त्व भी यहा बाधक न होकर साधक ही हुआ हे।

काव्यास्वादन के अब अतिम दो अवस्थान रह जाते है—भावोदबोधन और दष्टिकोण का निर्माण।

भावोदबोधन का प्रश्न वास्तव मे अगी रस का प्रश्न हे। कामायनी का अगी रस निश्चय ही विवाद का विषय है। यो तो प्राय सभी आलोचनात्मक ग्रन्थो मे इस प्रश्न का निणय किया गया है और प्रत्येक लेखक ने अपने मत का पुष्टि मे शास्त्रीय तक दिये हे, पर तु समस्या इतनी सरल नही है।

जसा कि हम तद्विषयक व्यारयान मे स्पष्ट करेगे, कामायनी का अगी रस शवागम के अन्तगत आनन्द-सम्प्रदाय के अनुयायी रसवादियो द्वारा प्रतिपादित शान्तरस या आत्मरस या आनन्दरस हे, जो पूर्वाद्ध मे शृगार और उत्तराद्ध मे शान्त की सीमाओ का स्पश करता है।

काव्यास्वादन का अन्तिम अवस्थान है दृष्टिकोण का निर्माण। इसका अभिप्राय यह हे कि काव्य के मनन से अन्त मे पाठक को एक विशेष दृष्टि कोण या दृष्टि प्राप्त होती है। यही कामायनी के आधारभूत दशन का प्रश्न उठता है जो मौलिक प्रश्न हे। कामायनीकार का लक्ष्य एक ऐसे जीवन दशन की प्रतिष्ठा करना रहा है जो एक साथ समकालीन और सवकालीन समस्याओ का समाधान कर सके। कामायनी एक ऐसे युग की सष्टि है जो नाना प्रकार के आध्यात्मिक या बोद्धिक द्वन्द्वो से आक्रान्त हे—जिसमे अनेक प्रकार की विचारक्रान्तिया एक दूसरे का खण्डन करती हुइ जीव नास्था को खण्डित कर रही है। कामायनी मे इस आध्यात्मिक विप्लव की प्रतिच्छाया स्पष्ट है—आधुनिक युग की परस्पर विरोधी विचारधाराओ—साम्यवादी और पूजीवादी जीवन दष्टि का अन्तर्विरोध, विज्ञान, राजनीति और सस्कृति का पारस्परिक वैषम्य उसमे अत्यन्त मुखर है। समसामयिक प्रश्नो का शाश्वत अर्थात तात्त्विक समाधान—यह प्रसाद की विवेचन-पद्धति का वशिष्टय है। कामायनी मे भी बडे ऊँचे धरातल पर—गम्भीर दाशनिक भूमिका पर, कवि इसी लक्ष्य की मिद्धि के लिए प्रयासशील रहा है। आधुनिक विकासवाद की शवदशन मे परिणति—यह प्रसाद का लक्ष्य

हे, और कामायनी के अध्येता के लिए इस विकास क्रम के सूत्रो का स्वच्छ विश्लेषण प्रस्तुत करना आवश्यक है। कामायनी की दाशनिक पष्ठभूमि के निर्माण मे एक ओर इस युग की अनेक दाशनिक वज्ञानिक विचारधाराओ —विकासवाद, सापेक्षवाद, द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद आदि का और उधर प्राचीन विचारधाराओ—वदिक कमवाद, औपनिषदिक एव शैव आन द वाद, बौद्ध शून्यवाद आदि का योगदान है। दशन के इन उलझे हुए सूत्रो म अनुस्यूत आन दवाद के मूल सूत्र को पकड कर कामायनी की दाशनिक गुत्थी को सुलझाना कामायनी के अध्ययन क्रम की अनिवाय समस्या है।

कामायनी के अध्ययन की अन्तिम और सबसे जटिल समस्या हे उसके मूल्याकन की। एक ओर यदि कामायनी आधुनिक हि दी काव्य का सर्वाधिक महत्त्वपूण गौरव ग्र थ हे, तो दूसरी ओर वह सबसे अधिक विवादास्पद भी है। हिन्दी म ऐसे विज्ञ आलोचको और काव्य ममज्ञो की कमी नही है जो कामायनी के प्रतिपाद्य, जीवन-दशन, वस्तु कल्पना और शैली-शिल्प मे अनेक दोष देखकर उसके उपलब्ध गौग्व के प्रति वास्तव म स देहशील है। फिर भी कामायनी का गौरव अनुदिन बढ रहा है। कामायनी के अध्येता को, विशेषकर अध्यापक को, इस विषमता का समाधान करना होता है। प त और दिनकर जसे काव्य मनीषियो के लेख पढने के बाद जब हिन्दी का प्रबुद्ध विद्यार्थी प्रश्न करता है कि इन दोषो के रहते हुए भी कामायनी आधुनिक काव्य की सर्वोच्च उपलब्धि क्यो है, तो अध्यापक के लिए उसका परितोष करना सवथा सरल नही होता। कामायनी के दोषो की उपेक्षा नही की जा सकती। उसके प्र तिपाद्य, जीवन दशन और वास्तु-कौशल आदि मे निश्चय ही अनेक छिद्र है, किन्तु उसकी समग्र परिकल्पना इतनी उदात्त और उसका आयाम इतना विराट है कि अपूव प्रातिभ ऐश्वय के बिना वह सम्भव नही हो सकता था।

मूल्याकन की कसौटी प्रतिभा का एश्वय हे या काव्य शिल्प की निर्दोषता?—कामायनी के मूल्याकन की समस्या का समाधान उपर्युक्त प्रश्न के उत्तर पर निभर है।

ज्योही मै कामायनी का मूल्याकन करने के लिए प्रवृत्त होता हू मुझे लाजाइनस की यह प्रसिद्ध उक्ति अनायास ही याद आ जाती है—

"महान प्रतिभा निर्दोषता से बहुत दूर होती है। क्योकि सर्वांगीण शुद्धता मे अनिवार्यत क्षुद्रता की आशका रहती है और औदात्त्य मे कुछ न कुछ छिद्र अवश्य रह जाते हैं।' (काव्य मे उदात्त तत्त्व पृ० ९८)

कामायनी के शिल्प विधान मे निश्चय ही अनेक छिद्र रह गए है—उसका वास्तु-शिल्प अपनी पूर्णता को नही पहुच सका उसकी आधारभूत प्रकल्पना मे जो अखडता है उसका प्रतिफलन वस्तु विन्यास मे नही हो पाया—अगो की समन्विति कई जगह टूट गई है, अभिव्यजना मे अनेक त्रुटियाँ रह गई हैं जो व्याकरण और काव्य शास्त्र की कसौटी पर खरा नही उतरती, कुछ बिम्ब अधूरे रह गए है—अलकार छिन्न भिन्न हो गए हैं, शब्दो के फूलो की जाली मे पत के कोमल स्पर्श की साज सँवार नही हैं, कहानी मे मैथिलीशरण गुप्त की प्रबन्ध कला की गठन और प्रवाह नही है—आदि आदि। उसके दोषो की अन्वेषणा आज कुछ अधिक व्यग्रता से की जा रही है। आलोचक उसके गौरव के प्रति जितना आकृष्ट हो रहा है, आज का स्रष्टा] कलाकार उसकी अपूर्णता के प्रति उतना ही आग्रहशील हो उठा है। इस प्रकार कामायनी आधुनिक हिन्दी-साहित्य की सर्वाधिक विवादास्पद, और विवादो के रहते हुए भी कदाचित सबसे महान, उपलब्धि है।

कामायनी की रचना प्रसाद ने महाकाव्य के रूप मे की है। आमुख मे मनु-श्रद्धा की कथा के ऐतिह्य रूप को सिद्ध करने के लिए उन्होने जो उत्कट आग्रह व्यक्त किया है, उसका मुख्य प्रयोजन यही है। अत महाकाव्य के रूप मे ही कामायनी का मूल्याकन करना कवि के मौलिक उद्देश्य के अधिक निकट रहेगा। स्वदेश विदेश के काव्यशास्त्र मे निर्दिष्ट महाकाव्य के लक्षणो की गणना प्रस्तुत सदर्भ मे कदाचित अधिक सार्थक न

होगी। इसलिए म महाकाव्य के उन्ही मूल नत्वो को लेकर चलूगा जो देशकाल-सापेक्ष नही ह, जिनके अभाव मे किसी भी देश अथवा युग की कोई रचना महाकाव्य नही बन सकती और जिनके सदभाव मे परम्परागत शास्त्रीय लक्षणो की बाधा होने पर भी किसी कृति को महाकाव्य के गौरव से वचित नही किया जा सकता। ये मूल तत्त्व है—१ उदात्त कथानक, २ उदात्त काय अथवा उद्देश्य, ३ उदात्त चरित्र, ४ उदात्त भाव और ५ उदात्त शली। अथात औदात्त्य ही महाकाव्य का प्राण है। कितु इस विषय मे कोई भ्राति नही होनी चाहिए कि औदात्त्य और माधुय मे किसी प्रकार का प्रकट या प्रच्छन्न विरोध हे। इस भ्राति का निवारण करने के लिए म आधुनिक आलोचक ए० सी० ब्रडले के औदात्त्य सम्बधी प्रसिद्ध लेख की ओर इगित करूँगा जिसमे उन्होने उदात्त को सौदयशास्त्र का शब्द मानते हुए उसे व्यापक अथ मे सौदय का ही एक रूप माना हे। उनके अनुसार स्थूलत सुदर के पाच भेद किये जा सकत है—उदात्त भव्य, मधुर, मनोरम और ललित। इनम परा कोटि है उदात्त और अपरा कोटि हे ललित। अत सौदयशास्त्र की दष्टि से ललित और उदात्त मे भी कोई विरोध नही हे—मधुर की स्थिति तो उदात्त के और भी अधिक निकट हे। भारतीय दशन मे ईश्वर की कल्पना और भारतीय काव्यशास्त्र मे धीरोदात्त नायक की कल्पना ब्रडले के मत का मडन तथा उपर्युक्त विरोध का खडन करती है। कामायनी के महाकाव्यत्व का मूल्याकन करने से पहले इस भ्राति का निराकरण आवश्यक था।

## उदात्त कथानक

कथानक का अथ हे घटनाओ का समन्वय। अत उदात्त या महान् कथानक का अथ हुआ महान घटनाओ का समन्वय। घटना की महत्ता का मापक है उसका प्रबल प्रभाव तथा देश काल मे विस्तार। इस प्रकार महाकाव्य के कथानक का निर्माण ऐसी घटनाओ से होता है जिनका प्रभाव प्रबल एव स्थायी हो और देश तथा काल दोनो मे जिनका विस्तार हो। इसके साथ ही उदात्त कथानक के लिए यह भी आवश्यक है कि उसका स्वरूप प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप मे ध्वसात्मक न होकर रचनात्मक हो—उसकी परिणति शुभ और मगलमयी हो। इस दष्टि से विचार करने पर

होगी। इसलिए म महाकाव्य के उन्ही मूल तत्त्वो को लेकर चलूगा जो देशकाल-सापेक्ष नही ह, जिनके अभाव मे किसी भी देश अथवा युग की कोई रचना महाकाव्य नही बन सकती और जिनके सदभाव मे परम्परागत शास्त्रीय लक्षणा की बाधा होने पर भी किसी कृति को महाकाव्य के गौरव से वचित नही किया जा सकता। ये मूल तत्त्व है—१ उदात्त कथानक, २ उदात्त काय अथवा उद्देश्य, ३ उदात्त चरित्र, ४ उदात्त भाव और ५ उदात्त शली। अथात औदात्त्य ही महाकाव्य का प्राण हे। किन्तु इस विषय मे कोई भ्रान्ति नही होनी चाहिए कि औदात्त्य और माधुय मे किसी प्रकार का प्रकट या प्रच्छन्न विरोध हे। इस भ्रान्ति का निवारण करने के लिए म आधुनिक आलोचक ए० सी० ब्रडले के औदात्त्य सम्बन्धी प्रसिद्ध लेख की ओर इगित करूँगा जिसमे उन्होने उदात्त को सौदयशास्त्र का शब्द मानते हुए उसे व्यापक अथ मे सौन्दय का ही एक रूप माना ह। उनके अनुसार स्थूलत सुन्दर के पाच भेद किये जा सकते है—उदात्त भव्य, मधुर, मनोरम और ललित। इनम परा कोटि है उदात्त और अपरा कोटि हे ललित। अत सौन्दयशास्त्र की दृष्टि से ललित और उदात्त मे भी कोई विरोध नही है—मधुर की स्थिति तो उदात्त के ओर भी अधिक निकट हे। भारतीय दशन मे ईश्वर की कल्पना और भारतीय काव्यशास्त्र मे धीरोदात्त नायक की कल्पना ब्रडले के मत का मडन तथा उपयुक्त विरोध का खडन करती है। कामायनी के महाकाव्यत्व का मूल्याकन करने से पहले इस भ्रान्ति का निराकरण आवश्यक था।

## उदात्त कथानक

कथानक का अथ ह घटनाओ का समन्वय। अत उदात्त या महान कथानक का अथ हुआ महान् घटनाओ का समन्वय। घटना की महत्ता का मापक है उसका प्रबल प्रभाव तथा देश काल मे विस्तार। इस प्रकार महाकाव्य के कथानक का निर्माण ऐसी घटनाओ से होता है जिनका प्रभाव प्रबल एव स्थायी हो और देश तथा काल दोनो मे जिनका विस्तार हो। इसके साथ ही उदात्त कथानक के लिए यह भी आवश्यक है कि उसका स्वरूप प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप मे ध्वसात्मक न होकर रचनात्मक हो—उसकी परिणति शुभ और मगलमयी हो। इस दृष्टि से विचार करने पर

यह सिद्ध करना कठिन नही है कि कामायनी की घटनाएँ अत्यन्त उदात्त एव महान है। किन्तु, उनका क्षेत्र ब्रह्माण्ड नही है, पिण्ड है—मानव-आत्मा या मानव चेतना है। परम्परागत महाकाव्यो की आधारभूत घटनाओ—युद्ध आदि—की भाति उनका विस्तार भौतिक जगत मे लक्षित नही होता—उनका विस्तार होता है मानव चेतना के भीतर, जहा घटित होकर वे समग्र मानव जीवन पर गहरा और स्थायी प्रभाव डालती है। कामायनी की प्रमुख घटनाए है स्वार्थपूर्ण अहकार का पराभव, पुरुष और नारी का प्रथम मिलन नारी का सर्वस्व समर्पण, पुरुष और नारी के प्रणय पूर्ण ससर्ग से सन्तति विकास, पुरुष की अबाधित अधिकार भावना—उसके लिए बुद्धि बल से भौतिक सघर्ष और अधिकार क्षेत्र का प्रसार अतिचार एव कुठा, बुद्धि पर पूर्ण अधिकार करने का उद्दाम प्रयत्न और उसके परिणामस्वरूप मानव-चेतना की पूर्ण विफलता, इस विफलता के मूल कारण की अवगति, और अन्त मे सामरस्य तथा उसके फलस्वरूप पूर्णानन्द की सिद्धि। मानव के अधिमानसिक जीवन मे इन सभी घटनाओ का महत्त्व अक्षुण्ण है। विश्व मे होने वाली प्रबल घटनाएँ, नाश और निर्माण के समस्त दृश्य, भौतिक सघर्ष और विकास के विभिन्न रूप इन्ही घटनाओ के प्रतिबिम्ब है। अवचेतन मनोजगत के उद्घाटन और तत्सम्बन्धी अनुसन्धानो से यह स्पष्ट हो गया है कि भौतिक जगत का विराट घटनाचक्र मानव चेतना के अतल गह्वरो मे होने वाले घटना चक्र की छाया मात्र है। कामायनी के कवि ने इस रहस्य को समझा है और वर्तमान युग की वैज्ञानिक उपलब्धियो का उपयोग करते हुए अपने महाकाव्य मे इसका प्रतिफलन किया है। कहने का अभिप्राय यह है कि कामायनी की घटनाओ मे निश्चय ही महाकाव्योचित प्रबलता और आयाम है, किन्तु यह प्रबलता और आयाम आधिभौतिक अर्थात बाह्य एव ऐहिक नही है—चेतनागत तथा आध्यात्मिक हैं।

उपर्युक्त स्थापना का अर्थ यह नही होना चाहिए कि कामायनी की घटनाओ मे भौतिक जगत् की सघनता का सर्वत्र अभाव है। जहा कथा का विकास मूर्त्त जगत् की पृष्ठभूमि मे होता है, वहा परम्परागत महाकाव्य की घटनाओ की सघनता एव विस्तार भी यथावत् विद्यमान है। उदाहरण के लिए आरम्भिक सर्ग से देव-दम्भ और प्रलय के वर्णन अथवा 'सघर्ष' सर्ग से सारस्वत नगर के वैभव के बीच प्रजा के साथ मनु के द्वन्द्व का चित्रण

प्रस्तुत किया जा सकता है। फिर भी कामायनी के कथानक की गरिमा इन प्रसगो मे उतनी नही है जितनी कि मनु (मानव) के अहकार के विस्तार मे अथवा बुद्धि पर पूण अधिकार करने के लिए मानव चेतना के निर्बाध प्रयास मे, अथवा आत्मा की तीन प्रवत्तियो के प्रतीक त्रिलोक के दशन से मानव चेतना द्वारा सामरस्य की सिद्धि मे। वाह्य दष्टि से देखने पर ये घटनाएँ अपनी अमूतता के कारण अनाकषक प्रतीत होती है, कि तु वतमान युग मे जिस प्रकार मानव चेतना बुद्धि पर अबाध अधिकार प्राप्त करने का दुदम प्रयास कर रही है, उसे देखते हुए इससे प्रबलतर घटना की कल्पना करना सम्भव नही है।

सामासिक रूप से विचार करने पर भी कामायनी के कथानक मे अपूव आयाम है। वह केवल एक महापुरुष की जीवन गाथा नही हे, एक राजवश का वत्तवणन मात्र नही है, एक युग या राष्ट की कथा नही हे, वह तो सम्पूण मानवता के विकास की गाथा है—अथ से इति तक। अ य महा काव्य जहा मानव सभ्यता के खड चित्र प्रस्तुत कर रह जाते हे, वहा कामायनीकार ने उसका समग्र चित्र प्रस्तुत करने का साहसपूण प्रयास किया है। वह प्रयास पूण नही हुआ, किन्तु इसका परिधि विस्तार इतना अधिक है कि अपनी अपूणता मे भी यह अदभुत है—असामा य है।

## उदात्त काय

कामायनी का काय है भाववत्ति, कमवत्ति तथा ज्ञानवत्ति के सामजस्य द्वारा समरसता और उसके फलस्वरूप आन द की सिद्धि। कवि ने इस काय की सिद्धि के लिए त्रिलोक के प्रतीक की उदभावना कर अत्यन्त कौशलपूवक उसे दिग त विस्तार प्रदान कर दिया है। आध्यात्मिक जीवन की सबसे बडी दुघटना है इच्छा, क्रिया और ज्ञान की विश्रृखलता। मानव चेतना के इतिहास मे जब जब इन तीनो मे असामजस्य हुआ है, जीवन-विकास अवरुद्ध हो गया है—ससार मे अराजकता और अशा ति फल गई है। आज के भौतिक जीवन का भी सबसे बडा अभिशाप यह है कि हमारे धम और सस्कृति की दिशा एक है, राजनीति की दूसरी और विज्ञान की तीसरी—क्रमश भाव, क्रिया और ज्ञान के ये प्रतिरूप एक दूसरे से असम्बद्ध है। इसका परिणाम है वतमान अशा ति—जो वास्तविक युद्ध अथवा शीत-

युद्ध आदि के रूप में व्यक्त हो रही है। इस भीषण समस्या का समाधान है—मानवता के प्रति अटूट श्रद्धा रखते हुए जीवन की इन तीनो प्रवृत्तियो मे ऐकात्म्य स्थापित करना। ज्योही मानव कल्याण को लक्ष्य बनाकर हमारी सस्कृति हमारी राजनीति और हमारा विज्ञान एकान्वित हो जाएँगे, तुरन्त ही इस युग की विषम समस्या का समाधान हो जाएगा। इस प्रकार कामायनी मे वर्तमान के व्यापक फलक पर प्रसाद ने मानव जीवन की उस मूल समस्या का चिन्तन समाधान प्रस्तुत किया है जो सामयिक होकर भी शाश्वत है। सामयिक तथा सार्वकालिक और एकदेशीय तथा सर्वदेशीय का यह एकीकरण महाकाव्य का प्रधान लक्षण है और इन लक्षणो का निर्वाह जिस भव्य रूप मे कामायनी के अन्तर्गत हुआ है वैसा अन्यत्र नही। इस प्रकार कामायनी का कार्य सर्वथा उदात्त है। ऐसी गरिमा और ऐसा विराट आयाम और किस महाकाव्य के कार्य मे है?

## उदात्त भाव

कामायनी का मूलवर्त्ती भाव अथवा महाभाव भी, जिसे काव्यशास्त्र की शब्दावली मे 'अगी रस' कहा गया है, अपने प्रतिपाद्य के अनुरूप ही है। जिस प्रकार कामायनी का कथानक जीवन को अखण्डता मे ग्रहण करता है और जिस प्रकार कामायनी का प्रतिपाद्य जीवन की एकागी सिद्धि न होकर सर्वागीण सिद्धि ही है, इसी प्रकार कामायनी का अगी रस भी एकागी शान्त या शृगार नही है वरन् अखण्ड आत्मरस है। इसी को महारस या आनन्द रस कहा गया है।

## उदात्त चरित्र

भारतीय काव्यशास्त्र के अनुसार महाकाव्य का नायक धीरोदात्त होना चाहिए और धीरोदात्त के लक्षण हैं महासत्त्व अतिगम्भीर, क्षमावान, अविकत्थन, स्थिर, निगूढ अहकारवान और दृढव्रत। इन लक्षणो के आधार पर स्पष्टत मनु धीरोदात्त नायक सिद्ध नही होते। धीरोदात्त नायक के व्यक्तित्व का निर्माण जहा मानव सभ्यता की अत्यन्त विकसित स्थिति मे ही सम्भव है, वहा मनु का व्यक्तित्व-विकास मानव चेतना के विकास का प्रतीक है। मनोविज्ञान तथा विकासवाद (जिनको प्रसाद ने आधार रूप मे ग्रहण किया है)—दोनो के ही अनुसार आदि पुरुष मनु का चरित्र पूर्ण

विकसित रूप मे अकित नही किया जा सकता था। सहज मानव चेतना का प्रतीक होने के नाते मनु का चरित्र विकासशील हे, शव दशन की शब्दावली मे वह पाशव या आणव स्थिति से आरम्भ होकर शाम्भव स्थिति को प्राप्त करता है। नायक के चरित्र का यह विकास कामायनी के प्रतिपाद्य के अनुरूप ही नही ह वरन उसके लिए अनिवाय भी हे—धीरोदात्त गुणो से समन्वित विकसित चरित्र की सगति न कामायनी के कथानक के साथ बठ सकती है और न उसके प्रतिपाद्य के साथ ही। इसलिए, मन की दुबलताओ का उल्लेख कर जो कामायनी की दुबलताओ की ओर सकेत करते हे, वे कामायनी के स्वरूप तथा लक्ष्य दोना के प्रति अनभिज्ञता प्रकट करते ह। अपनी विशिष्ट स्थिति के कारण मन अहकार, स्वाथ, इद्रिय लिप्सा, अस्थिरता आदि अनगढ मानव चेतना की हीनतर प्रवत्तियो मे मुक्त नही हो सकते थे कि तु क्रमश इन दुगुणा पर विजय प्राप्त कर वे पूण समरस मानवत्व, आ यात्मिक शब्दावली मे शिवत्व, की सिद्धि करते हे जहा वे धीरोदात्त स्थिति स भी कही ऊपर उठ जाते ह।

एक पुरुष का प्रकृति के विरुद्ध सघष और उस पर विजय का महान प्रयास!—मनु के चरित्र चित्रण का एक रूप यह भी हो सकता था, जो परम्परागत महाकाव्य के अनुरूप होता। आचाय शुक्ल प्रजापति मनु का चरित्र विकास इसी रूप म देखना चाहते थे इसीलिए कामायनी मे उसका अभाव देखकर उनका मन खिन्न हो गया। इसमे स देह नही कि प्रबन्ध काव्य की दष्टि से मनु का वह विराट् व्यक्तित्व विकास निश्चय ही बडा आकषक होता, कि तु कामायनी का कवि तो अपने कथानक तथा प्रतिपाद्य की विशेष परिस्थितियो से विवश था, अत उसके लिए यह पद्धति ग्रहण करना सम्भव ही नही था। अ तमुख कथानक के नायक का व्यक्तित्व-प्रसार देश काल के विस्तार म सम्भव नही था, इसीलिए चाणक्य, स्कन्द गुप्त आदि धीरोदात्त चरित्रा की सफल सजना करन के उपरा त भी प्रसाद शुक्लजी की उस विराट कल्पना मूर्ति का अकन नही कर सके। यह भव्य चित्र उनकी कल्पना मे उभरा ही न हा, ऐसा नही हे। इस शका को निमूल करने के लिए कामायनी की आरम्भिक पक्तिया का उद्धरण पर्याप्त होगा

हिमगिरि के उत्तुग शिखर पर,
बैठ शिला की शीतल छाह,
एक पुरुष भीगे नयनो से,
देख रहा था प्रलय प्रवाह।
नीचे जल था, ऊपर हिम था,
एक तरल था, एक सघन,
एक तत्त्व की ही प्रधानता
कहो उसे जड या चेतन।(चिन्ता, पृ० ३)

प्रकृति के सार्वभौम आधार फलक पर एक पुरुष के रूप मे मनु की यह प्रतिष्ठा उसी विराट कल्पना की ओर सकेत करती है, किन्तु स्पष्ट है कि उपर्युक्त कारणो से कवि उसे मूर्त्तरूप नही दे सका।

श्रद्धा का चरित्र अत्यन्त उज्ज्वल है। सात्त्विक गुणो ने पूर्ण विश्व मगल भावना की प्रतीक श्रद्धा का व्यक्तित्व विकास की अपेक्षा नही करता, क्योकि स्पष्टत श्रद्धा, मनु की भाति, अनगढ मानव चेतना का उसके समग्र रूप मे प्रतिनिधित्व नही करती। मनु के व्यक्तित्व मे जहा मानव-चेतना की हीनतर और उच्चतर दोनो ही प्रवृत्तियो का मिश्रण अनिवार्य था, वहा श्रद्धा केवल उच्चतर प्रवृत्तियो अर्थात दया माया, ममता, मधुरिमा और विश्वास आदि ऐसी प्रवृत्तियो का ही प्रतिनिधित्व करती है जो मानव चेतना को पूर्णत्व, दार्शनिक शब्दावली मे पूर्ण शिवत्व प्राप्त करने मे सहायता देती है। इस प्रकार श्रद्धा के चरित्राकन मे वह बाधा नही रही जो मनु के प्रसग मे थी, अत उसमे परम्परागत महाकाव्योचित औज्ज्वल्य एव गरिमा का भी अद्भुत समावेश हो गया है। यही इडा के विषय मे भी सत्य है। उसके व्यक्तित्व मे भी वाछित ऐश्वर्य एव गरिमा है। किन्तु श्रद्धा और इडा अपना ऐतिहासिक अस्तित्व रखते हुए साकेतिक अर्थ का द्योतन भी करती है, स्वभावत उनकी प्रतीकता के कारण चारित्रिक रूपरेखा मे वैसी दृढता और मूर्त सघनता नही आ सकी, जैसी कि पाश्चात्य महाकाव्यो के चरित्रो मे मिलती है।

## उदात्त शैली

कामायनी की शैली सर्वत्र ही एक अपूर्व लोकोत्तर स्तर पर अवस्थित रहती है। उसमे क्षुद्रता का एकान्त अभाव है, प्रयत्न करने पर सपूर्ण काव्य

मे एकाध अपवाद ही मिलेगा। पाश्चात्य आचार्यों ने महाकाव्य की शली का प्रमुख गुण माना है, असाधारणता। कामायनी की शली मे इस गुण का प्राचुय प्राय दाष की सीमा तक पहुच गया है। यहा सामा य प्रसगो मे भी शली का स्तर प्राय असामा य ही रहता है और जहा कवि सामा य धरा तल पर उतरने का प्रयत्न करता है, वही शली का स्वरूप विकृत हा जाता हे। फलत उसमे अदभुत ऐश्वय एव अलकार विलास है, लक्षणा व्यजना का विचित्र चमत्कार हे। कल्पना तथा भावना के अपूव वभव के कारण इस शली मे मूर्ति विधान एव बिम्ब योजना की अदभुत समद्धि मिलती है। कामायनी की भाषा सवत्र ही चित्रभाषा एव प्रतीक भाषा हे जिसम तत्सम तथा सचित्र, सस दभ शब्दावली का मुक्त प्रयोग हुआ हे। भाषा और अभि-व्यजना के इन असाधारण गुणो के फलस्वरूप कामायनी की शली सामा य से सवथा भि न हो गई हे।

शली की असाधारणता के प्रति आग्रह के कारण ही कामायनी की शली मे इतिवत्त वणन का एकान्त अभाव है। कवि न अत्य त सचेप्ट रूप से मनन, चि तन, सवाद, स्वगत, स्वप्न, दश्य विधान आदि के द्वारा कथा का विकास किया हे। इतिवत्त शली के प्रति प्रसाद के मन मे एक विचित्र वितष्णा रही है। कामायनी मे कथा का स्तर कल्पना विलास, दाशनिक गरिमा और रागात्मक ऐश्वय के कारण सामा य से इतना भि न रहा हे कि वत्त वणन की ऋजुता इस समद्धि का वहन नही कर सकती थी।

भारतीय काव्यशास्त्र मे, व्यजना से, महाकाव्य की शली को नानावणन-क्षमा माना गया है। कामायनी की शली मे यह गुण स्पप्टत विद्यमान है। वह सूक्ष्म से सूक्ष्म और उदात्त से उदात्त मन स्थिति का अकन करने मे पूणत समथ है। सु दर और विराट, मधुर और भयानक आदि के वणन मे उसकी समान गति है। इसके अतिरिक्त महाकाव्य की शली के लिए यह भी अपे क्षित है कि वह विस्तारगभा हो, मूत, सघन एव प्रबल हो, उसम दुदम नद प्रवाह हो। ये गुण वास्तव मे ऐहिक कथा प्रधान महाकाव्यो की शली मे मिलते है। कामायनी मे भी जहा भौतिक घटनाओ की प्रधानता है, इन गुणो का सम्यक प्रयोग है जसे प्रलय वणन, सघष आदि मे, मनु के अह कार आदि की अभिव्यजना मे ओज गुण का भी उचित समावेश हे। कि तु शैली के अधिकाश कलेवर म सघनता आदि गुणो का निर्वाह सम्भव नही

हुआ। क्योकि कथावस्तु अ तर्मुख हे बहिमुख नही ह, इसलिए मूत्त घट-नाओ और दश्यो के सकुल वणन से शली मे जो एक प्रकार का सहज घनत्व एव नव प्रवाह उत्पन्न हो जाता ह, वह यहा नही मिल सकता। इसी अन्त मुखता के कारण कामायनी की शली मे प्रगीत तत्त्व स्थान-स्थान पर उभर आता हे। सामा यत वह महाकाव्य का दोष हे, किन्तु यहा तो विधान ही अन्तरग है और घटनाओ की विकास भूमि मानव चेतना हे, इसलिए प्रगीत तत्त्व यहा बाधक न होकर साधक ही हुआ है।

समग्रत कामायनी की शली निश्चय ही भव्य हे। कवि की प्रतिभा ने एक विराट शू य को कल्पना और भावना के ऐश्वय से जगमग कर दिया है।

## निष्कष

कामायनी का महाकाव्यत्व असदिग्ध है। परम्परा का नितात निर्वाह प्रसाद के स्वभाव के विपरीत था, अत कामायनी मे भारतीय और पाश्चात्य काव्यशास्त्र—दोनो मे से किसी एक के भी लक्षणो का पूण निवाह खोजना व्यथ होगा। फिर भी महाकाव्य के प्राय सभी महत्तत्त्व कामायनी मे स्पष्टत विद्यमान है—केवल एक ही विपयय है वह है काय व्यापार का अभाव जिसके परिणामस्वरूप कथा मे वाछित भौतिक विस्तार नही आ सका। क्योकि कामायनी का वस्तु विकास बहिमुख न होकर अ तमुख हे, वह मानव चेतना के विकास की कथा है जो मनु के जीवन विकास के माध्यम मे कही गई है, साधारणीकरण के लिए यहा कवि ने रूपक की भावमय पद्धति ग्रहण की है जिसके द्वारा मनु मानव चेतना के प्रतिनिधि बन जाते है। इस प्रकार परम्परागत महाकाव्य, ऐहिक जीवन-प्रधान महा काव्य की कोटि मे कामायनी नही आती। वह ऐहिक जीवन का महाकाव्य नही है, मानव-चेतना का महाकाव्य हे—अत रूपक तत्त्व, जो सामा यत महाकाव्य मे बाधक होता है, यहा साधक बनकर आया है, इसीलिए प्रगीत-तत्त्व भी यहा बाधक न होकर साधक ही हुआ है। मानव चेतना के विकास का यह महाकाव्य अथवा मानव-सभ्यता के विकास का यह विराट् रूपक साहित्य के इतिहास मे एक नवीन प्रयोग है—एक अद्भुत उपलब्धि है। इसी रूप मे यह परम्परा से भि न है—रूपक और महाकाव्य के सम वय के कारण—कथा के अ तमुख विकास के कारण।

यद्यपि सस्कृत काव्यशास्त्र मे प्रस्तुत प्रमग मे थोडा मतभेद है फिर भी आचार्यो का बहुमत इसी पक्ष म रहा है कि महाकाव्य के अ तगत, जहा प्राय सभी रसो का समावेश होता है, उनमे स कोई एक प्रमुख रस अगी रूप म विद्यमान रहता हे। स्थिति स्पष्ट है—जीवन के वविध्य एव सर्वांग चित्रण के कारण महाकाव्य मे स्वभावत ही विभि न रसा का वणन अनिवायत रहता है, और यह भी स्वाभाविक ही है कि उनमे एक प्रकार का तारतम्य तथा अगागित्व हो । जिस प्रकार अनेक कथाओ के रहत हुए एक कथा की आधिकारिकता अनिवाय हे अथवा यह कहना चाहिए कि घटना-बाहुल्य के रहते हुए भी समस्त कथा विधान की एक घटना मे परिणति अनिवाय है और अनेक पात्रो के समारोह मे एक पात्र की नायकता असदिग्ध है, इसी प्रकार अनेक रसो के मिश्रण मे एक रम की अगिता भी स्वय सिद्ध है। विरोधियो का तक यह है कि रस तो उसी का नाम है जो स्वय चमत्कार-रूप हे। यदि उसकी स्व चमत्कार रूप मे विश्रा ति नही होती ह, तो वह रस ही नही है। अगागी भाव अथवा उपकाय उपकारक भाव मानने मे तो अग-भूत या उपकारक रस की स्व-चमत्कार मे विश्रा ति नही हो सकती है, अत. वह रस नही कहला सकता हे। रस वह तभी होगा जब स्व-चमत्कार मे ही उसकी विश्रा ति हो जाय। उस दशा म वह किसी दूसरे का अग नही हो सकता है। इसलिए रसो मे अगागी भाव सभव नही हे।—(हि दी ध्व या-लोक, पृ० ३२०)। कि तु ये विद्वान भी अनेक-रस-सम्प न प्रब ध-काव्य मे तारतम्य का निषेध नही कर सकते और तारतम्य की स्वीकृति के उपरा त प्रकारान्तर से अगागी भाव की स्वीकृति भी अनिवाय हो जाती हे, अन्यथा घटना और प्रभाव की अन्विति का निषेध होता ह। वास्तव मे ये विरोधी आचाय भी रसो के स्थान पर स्थायी भावो का, प्रत्यक्ष रूप से, और रसो का, परम्परा या लक्षणा से, अगागित्व स्वीकार कर ही लेते है। इसीलिए आन दवधन और अभिनवगुप्त आदि शास्त्र नायको ने पारिभाषिक तर्को

और शब्दों के फेर म न पडकर स्पष्ट रूप से यह स्वीकार किया है कि महाकाव्य मे एक रस अगी रूप से प्रधानतया व्याप्त रहता है और शेष सचारी रूप से अगभूत होकर उसका पोषण करते ह।[1] उनकी इस स्थापना का आधार है भरत का निम्न श्लोक—

**बहूना समवेताना रूप यस्य भवेदबहु।**
**स म तव्यो रस स्थायी शेषा सचारिणो मता ॥**

(भ० ना०, ७ १२०)

अर्थात महाकाव्य मे एकत्र अनेक रसो मे से जो बहु, अर्थात अधिक या प्रधान रूप मे विद्यमान रहता है वह रस स्थायी या अगी और शेष रस सचारी या अगभूत होते ह। अभिनवगुप्त ने इसी सदर्भ म एक प्राचीन आचार्य भागुरि मुनि का उल्लेख किया है जो रसो के अगागी भाव के समर्थक थे—**तथा च भागुरिरपि किं रसानामपि स्थायीसचारितास्तीति आक्षिप्याभ्युपगमेनवोत्तरमवोचद बाढमिति।**

## अगी रस के लक्षण

१ उपर्युक्त विवेचन के आधार पर भारतीय काव्यशास्त्र के अनुसार अगी रस का लक्षण है—बहुव्याप्ति।[2] महाकाव्य मे अभिव्यक्त नाना रसो म से जो रस कथानक के कलेवर मे सर्वाधिक व्याप्त हो, वही अगी रस है। महाकाव्य के रस विधान मे उसकी स्थिति वही होती है जो रस परिपाक मे स्थायी भाव की। जिस प्रकार रस के परिपाक मे सचारी भाव उन्मग्न और निमग्न होकर स्थायी भाव का पोषण करते है, उसी प्रकार महाकाव्य मे अन्य अगभूत रस अगी रस को समृद्ध करते है।

१ **प्रसिद्धेऽपि प्रबन्धाना नानारसनिबन्धने।**
**एको रसोऽङ्गीकर्तव्य** ॥ (ध्वन्यालोक, ३।२१)

अर्थात्, प्रबन्ध काव्यो मे नाना रसो का समावेश प्रसिद्ध होने पर भी उनम से एक रस का अगी रूप मे नियोजन करना चाहिए।

२ **प्रबन्धेषु प्रथमतर प्रस्तुत सन पुन पुनरनुसधीयमानत्वेन स्थायी यो रस —** (ध्वन्यालोक, ३।२२ वृत्ति)

अर्थात, प्रबन्धो मे प्रथम प्रस्तुत और बार बार अनुसहित होने से जो रस स्थायी है ।

२ इसमे सन्देह नही कि उपर्युक्त शास्त्रीय लक्षण अत्यन्त प्रामाणिक है, किन्तु अनिश्चय की स्थिति मे कभी कभी रस निर्णय के लिए यह पर्याप्त नही होता। इसलिए कुछ सहायक लक्षणो की भी आवश्यकता पड जाती है। एक सहायक लक्षण तो यह हो सकता है कि अगी रस मे मुख्य पात्र की—पुरुष अथवा नारी, जो भी कथा का नयन करे, उसकी—मूल वृत्ति का प्रतिफलन रहता है। तत्त्व रूप मे प्रबन्ध काव्य का सम्पूर्ण विस्तार नायक की जीवन साधना का ही [illegible] रूप होता है। जिस प्रकार जीवन साधना के दो पक्ष है—कर्म और भाव, इसी प्रकार कथानक के भी दो पक्ष है—घटना और भाव और इन दोनो पक्षो का सचालन करती है नायक के चरित्र की मूल वृत्ति। यही मूल वृत्ति कर्म [illegible] घटना और फल गम का निर्धारण करती है और भाव पक्ष मे [illegible] या अगी रस का।

३ इसी तर्क परम्परा के अनुसार अगी रस का [illegible] लक्षण यह बनता है कि अगी रस मूल उद्देश्य या फलागम का आस्वाद रूप होता है या दूसरे शब्दो मे, सारभूत प्रभाव का अभिव्यजक होता है। वास्तव मे जैसा कि प्रसादजी ने आचार्य शुक्ल द्वारा निम्नतर रस कोटि की स्थापना के विरोध मे लिखा है फल का निर्णय अन्वय और व्यतिरेक, दोनो पद्धतियो से फल योग के आधार पर ही होता है। पाश्चात्य काव्यशास्त्र मे भी सारभूत प्रभाव को निर्णायक तत्त्व के रूप मे स्वीकार किया गया है। सम्पूर्ण महाकाव्य का भावन करने के उपरान्त जिस स्थायी मन स्थिति का निर्माण होता है, काव्यास्वाद की दृष्टि से वही प्रमुख है। प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक आलोचक आई० ए० रिचर्ड स ने काव्यास्वाद की अन्तिम परिणति इस प्रकार की मन स्थिति (एटीट्यूड) के रूप मे ही मानी है।

## कामायनी मे अनेक रसो का वर्णन

महाकाव्य होने के कारण कामायनी मे स्वभावत ही जीवन की विविध दशाओ का वर्णन और उसके परिणामस्वरूप नाना रसो की अभिव्यजना है। श्रद्धा और मनु के प्रणय-प्रसगो मे शृगार के सयोग पक्ष का दृप्त वर्णन है। 'स्वप्न' सर्ग मे श्रद्धा का विरह और वात्सल्य है, और उधर 'चिन्ता' सर्ग मे देवताओ के विलास मे भी सयोग शृगार का उद्दाम चित्रण है जो करुण का पोषक है। प्रलय के चित्र भयानक रस से आप्लावित है। 'सघर्ष'

स । के अतगत मनु ओर प्रजा के सघष तथा रुद्रकोप म वीर ओर रौद्र, मनु द्वारा शिव ताण्डव के दशन तथा 'रहस्य' सग म अदभुत का परिपाक है, पशु की हत्या के प्रसग मे बीभत्स की झलक है, अनेक स्थलो पर 'चिता' तथा निर्वेद' सर्गो मे निर्वेदमूलक शा त है और अ त मे आन दपूण साम रस्य मे व्यापक अथ मे शा त की सिद्धि हे। बहुव्याप्ति लक्षण के अनुसार स्पष्टत इनमे से केवल दो ही रस एस रह जाते ह जिनके अगित्व की सभा वना हो सकती है—शृगार और शा त अ य सभी रस एकदेशीय हे। कि तु शृगार और शा त के विषय मे भी कम कठिनाई नही हे। शृगार के विषय मे बाधा यह हे कि इसका वणन अधिकतर पूर्वाद्ध मे ही हे, उत्तराद्ध म श्रद्धा के स्व न म विप्रलम्भ शृगार की झलक मात्र ही मिलती है और इडा के प्रति मनु का पणय निवेदन तो रस की अपेक्षा रसाभास के अधिक निकट पडता हे। उत्तराद्ध म क्रमश शृगार का तिरोभाव होता जाता हे और पर्यवसान की अवस्था मे जो भाव रह जाता हे, वह शृगार नही है। ऐसी स्थिति म शृगार को अगी रस मानना सम्भव नही है। शा त का लक्षण सस्कृत काव्यशास्त्र मे दो प्रकार से किया गया है एक निर्वेदमूलक शा त और दूसरा शममूलक शा त। कामायनी के 'चिता' तथा 'निर्वेद' आदि सर्गो मे, जहा अनि य एव दु खमय ससार के प्रति मनु की विरक्ति या निर्वेद का वणन है निवदमूलक शा त हे। कि तु मनु की वह विरक्ति वास्तव मे बद्धावस्था की ही अभिव्यक्ति हे—कामायनी के जीवन दशन का वह केवल पूवपक्ष है जिसका प्रयोग व्यतिरेक पद्धति से आन दवाद को सिद्ध करने के लिए किया गया है। अत निर्वेदमूलक शान्त के अगित्व की कल्पना कामायनी मे असम्भव हे। अब रह जाता है शममूलक शा त जिसका लक्षण इस प्रकार है—

**न यत्र दु ख न सुख न चि ता, न द्वेषरागौ न च काचिदिच्छा ।**
**रस स शा त कथितो मुनी द्र सर्वेषु भावेषु शम प्रधान ।।**

अर्थात, "जिसम न दु ख हो, न सुख हो, न कोई चि ता हो, न राग द्वेष हो और न कोई इच्छा ही शेष हो, उसे मुनि शा तरस कहते है।"

कामायनी की परिसमाप्ति यदि 'रहस्य' सग के अ त मे—

**स्वप्न, स्वाप, जागरण भस्म हो,**
**इच्छा, क्रिया, ज्ञान मिल लय थे।**

**दिव्य अनाहत पर निनाद में,**
**श्रद्धायुत मनु बस तमय थे ॥** (रहस्य, पृ० ५३)

के साथ ही हो जाती, तो उपर्युक्त शममूलक शात रस की कल्पना सगत होती, किंतु जिस आग्रह के साथ प्रसाद ने 'रहस्य' सग के उपरान्त माधुय मडित 'आनद' सग की रचना की है, उसके साथ शात रस के प्रस्तुत रूप की भी सगति नही बठती—क्योकि यह रूप भी तो बहुत कुछ अभावात्मक ही हे। सक्षेप मे शात रस के विषय म काव्य शास्त्र की तीन प्रमुख मान्यताएँ हे—

(१) ससार की अनित्यता एव दु खमयता से उत्पन्न निर्वेद इसका स्थायी भाव हे। (मम्मट हिदी काव्यप्रकाश, आचाय विश्वेश्वर कृत व्याख्या, प० १३८)

(२) शम इसका स्थायी भाव है और निर्वेद सचारी। शम का लक्षण है—**शमो निरीहावस्थायामान द। स्वात्मविश्रामादिति।** अर्थात, "निरीहावस्था मे आत्मविश्रान्तिजन्य आनन्द का नाम शम हे।' (काव्यप्रदीप—काव्यमाला—त० स०, प० ९१)

(३) श्रृगार इसका विरोधी रस है।

इनमे से (१) और (३) तो स्पष्टत कामायनी मे शात रस के अगित्व के विरुद्ध पडते है। कामायनी मे ससार को अनित्य एव दु खमय नही, वरन 'चिति का विराट वपु मगल' और 'सत्य, सतत, चिर सुन्दर' माना गया है। इसके अतिरिक्त श्रृगार कामायनी का अगी नही, तो अत्यत प्रमुख रस अवश्य है—उसका प्राय सम्पूण पूर्वार्द्ध श्रृगार से परिव्याप्त है और यह श्रृगार भी अत्यत दृप्त है। ऐसी स्थिति मे शात का अगित्व कैसे सिद्ध हो सकता हे? दूसरी मान्यता वास्तव मे काव्यशास्त्र की अपेक्षा दशन के अधिक निकट है, वह स्पष्टत ही अभिनव की दाशनिक प्रतिपत्तियो से प्रभावित है। आत्मविश्रातिजन्य आनन्द शात का ही नही, रस मात्र का स्वरूप है। अभिनवगुप्त ने इसी आधार पर शान्त को ही मूल रस माना हे—

**स्व स्व निमित्तमासाद्य शातादभाव प्रवतते।**
**पुनर्निमित्तापाये च शात एवोपलीयते ॥**

(नाटयशास्त्र, काव्यमाला, द्वि० स०, प० १०४)

अथात, "अपने अपने निमित्त कारणो को प्राप्त कर शान्त से ही अय भाव आविभूत होते हे और फिर निमित्तो के नष्ट होने पर शा त मे ही विलीन हो जाते है।"

यह वस्तुत शैव रस कल्पना हे जिसका अभिनव के माध्यम से भारतीय काव्यशास्त्र पर गहरा प्र ाव पडा हे। कि तु इसके अनुसार शान्त नवरस का एक भेद मात्र न होकर मूल रस हे, अ य तथाकथित रस सचारियो के समान इसी से आविभूत होते हे ओर अ तत इसी मे तिरोभूत हो जाते हे

**भावा विकारा रत्याद्या शा तस्तु प्रकृतिमत ।**
**विकार प्रकृतेर्जात पुनस्तत्रव लीयते ॥**

(ना० शा० काव्यमाला, द्वि० स०, पृ० १०४)

अथात "रति आदिक स्थायी भाव विकार है और शान्त मूल प्रकृति है। ये विकार प्रकृति से उत्प न होकर उसी म विलीन हो जाते है।"

कहने का अभिप्राय यह हे कि काव्यशास्त्र मे शा त रस की कल्पना दो रूपो म की गई है—रस भेद के रूप मे और मूल रस के रूप मे। रस भेद के रूप मे निर्वेद ओर शम दोनो के आधार पर उसका रूप एकागी ओर बहुत कुछ अभावात्मक ही रहता है। तृष्णा क्षय का सुख भी वास्तव म अभावात्मक ही हे, कामायनी मे प्रतिपादित शव दशन की आनन्द कल्पना को वह अपने मे अ तभुक्त नही कर सकता। मूल रस के अथ मे वह शव रस कल्पना का ही प्रतिरूप है जो काव्यशास्त्रीय रूढ शा त रस से भि न ह।

वस्तुत कामायनी का अगी रस यही मूल रस है। प्रसाद की अपनी रस-कल्पना भी सवथा इसी के अनुकूल है क्योकि उसका आधार भी शैवाद्वत ही है। प्रसाद के रस विवेचन से उद्धृत निम्नलिखित वाक्य इसके स्पष्ट प्रमाण है—

१ आन दवधन भी काश्मीर के थे और उ होने वहा के आगमानुयायी आन द सिद्धा त के रस को तार्किक अलकार मत से सम्बद्ध किया। कि तु माहेश्वराचाय अभिनवगुप्त ने इ ही की व्याख्या करते हुए अभेदमय आन दपथ वाले शवाद्वतवाद के अनुसार साहित्य मे रस की व्याख्या की। नाटको के स्वरूप तो उनके सिद्धा त और दाशनिक पक्ष के अनुकूल ही थे। अभिनवगुप्त ने अपनी 'लोचन' नाम की टीका मे स्पष्ट ही लिखा है—

**तदुत्तीणत्वे तु सव परमेश्वराद्वय ब्रह्मेत्यस्मच्छास्त्रानुसरणेन विदित त आलोकग्र थे विचारयेत्यास्ताम।**

२ अभिनवगुप्त ने रस की व्याख्या मे आन द सिद्धा त की अभिनेय काव्य वाली परम्परा का पूण उपयोग किया। शिवसूत्रो मे लिखा है—**नत्तक आत्मा, प्रेक्षकाणीन्द्रियाणि।** इन सूत्रो मे अभिनय को दाशनिक उपमा के रूप मे ग्रहण किया गया है। शवाद्वैतवादियो ने श्रुतियो के आन दवाद को नाट्य-गोष्ठियो मे प्रचलित रक्खा था, इसलिए उनके यहा रस का साम्प्रदायिक प्रयोग होता था—**विगलितभेदसस्कारमान दरसप्रवाहमयमेव पश्यति** (क्षेमराज)। इस रस का पूण चमत्कार समरसता मे होता है। **अभिनवगुप्त ने नाटय रसो की व्याख्या में उसी अभेदमय आन द रस को पल्लवित किया।**

३ भट्टनायक ने साधारणीकरण से जिस सिद्धान्त की पुष्टि की थी, अभिनवगुप्त ने उसे अधिक स्पष्ट किया। उ होने कहा कि वासनात्मकतया स्थित रति आदि वृत्तिया ही साधारणीकरण द्वारा भेद विगलित हो जाने पर आनन्दस्वरूप हो जाती है। उनका आस्वाद ब्रह्मास्वाद के तुल्य होता है—**परब्रह्मास्वादसब्रह्मचारित्वम वास्त्वस्य रसस्य** (लोचन)।

४ वासनात्मक रूप से स्थित रति आदि वत्तियो मे ब्रह्मास्वाद की कल्पना साहित्य मे महान परिवतन लेकर उपस्थित हुई। रति आदि कई वत्तिया स्थायी मानी जा चुकी थी, किन्तु आलोचक एक आत्मा की खोज मे थे। रस को अपनाकर वे कुछ द्विविधा मे पड गए थे। आन दवादियो की यह व्याख्या उन सब शकाओ का समाधान कर देती थी। उनके यहा कहा गया है—**लोकान द समाधिसुखम** (शिवसूत्र १८)। क्षेमराज उसकी टीका म कहते है—**प्रमातपदविश्रान्ति अवधाना तश्चमत्कारमयो य आनन्द एतदेव अस्य समाधिसुखम**। इस प्रमातपद विश्रान्ति मे जिस चमत्कार या आन द का, लोकसस्था आन द के नाम से सकेत किया गया है, वही रस के साधारणीकरण मे प्रकाशान दमय सवित विश्रान्ति के रूप मे नियोजित था। इन आलोचको का यह सिद्धान्त स्थिर हुआ कि चित्तवृत्तियो की आत्मान द मे तल्लीनता समाधि सुख ही है।

५ साहित्य मे भी इस दाशनिक परिभाषा को मान लेने से चित्त की स्थायी वृत्तियो की बहुसख्या का कोई विशेष अथ नही रह गया। सब वृत्तियो

अर्थात्, "अपने अपने निमित्त कारणो को प्राप्त कर शान्त से ही अन्य भाव आविभूत होते है और फिर निमित्तो के नष्ट होने पर शान्त मे ही विलीन हो जाते हे।"

यह वस्तुत शव रस कल्पना हे जिसका अभिनव के माध्यम से भारतीय काव्यशास्त्र पर गहरा प्रभाव पडा हे। कि तु इसके अनुसार शान्त नवरस का एक भेद मात्र न होकर मूल रस हे, अन्य तथाकथित रस सचारियो के समान इसी से आविभूत होते हे ओर अन्तत इसी मे तिरोभूत हो जाते है

**भावा विकारा रत्याद्या शान्तस्तु प्रकृतिमत ।**
**विकार प्रकृतेर्जात पुनस्तत्रव लीयते ॥**

(ना० शा० काव्यमाला, द्वि० स०, पृ० १०४)

अथात "रति आदिक स्थायी भाव विकार हे और शान्त मूल प्रकृति है। ये विकार प्रकृति से उत्पन्न होकर उसी मे विलीन हो जाते है।'

कहने का अभिप्राय यह है कि काव्यशास्त्र मे शान्त रस की कल्पना दो रूपो म की गई ह—रस भेद के रूप मे और मूल रस के रूप मे। रस भद के रूप मे निर्वेद ओर शम दोनो के आधार पर उसका रूप एकागी ओर बहुत कुछ अभावात्मक ही रहता हे। तष्णा क्षय का सुख भी वास्तव म अभावात्मक ही है, कामायनी मे प्रतिपादित शव दशन की आनन्द कल्पना का वह अपने मे अन्तभुक्त नही कर सकता। मूल रस के अथ मे वह शव रस कल्पना का ही प्रतिरूप हे जो काव्यशास्त्रीय रूढ शान्त रस से भिन्न ह।

वस्तुत कामायनी का अगी रस यही मूल रस है। प्रसाद की अपनी रस-कल्पना भी सवथा इसी के अनुकूल है क्योकि उसका आधार भी शवाद्वत ही है। प्रसाद के रस विवेचन से उद्धत निम्नलिखित वाक्य इसके स्पष्ट प्रमाण है—

१ आनन्दवधन भी काश्मीर के थे और उन्होने वहा के आगमानुयायी आनन्द सिद्धान्त के रस को तार्किक अलकार मत से सम्बद्ध किया। किन्तु माहेश्वराचाय अभिनवगुप्त ने इन्ही की व्याख्या करते हुए अभेदमय आनन्दपथ वाले शवाद्वैतवाद के अनुसार साहित्य मे रस की व्याख्या की। नाटको के स्वरूप तो उनके सिद्धान्त और दाशनिक पक्ष के अनुकूल ही थे। अभिनवगुप्त ने अपनी 'लोचन नाम की टीका म स्पष्ट ही लिखा है—

**तदुत्तीणत्वे तु सव परमेश्वराद्वय ब्रह्मेत्यस्मच्छास्त्रानुसरणेन विदित तन्त्रालोकग्रन्थे विचारये यास्ताम।**

२ अभिनवगुप्त ने रस की व्याख्या मे आनन्द सिद्धान्त की अभिनेय काव्य वाली परम्परा का पूण उपयोग किया। शिवसूत्रो मे लिखा है—**नत्तक आत्मा, प्रेक्षकाणीन्द्रियाणि।** इन सूत्रो मे अभिनय को दाशनिक उपमा के रूप मे ग्रहण किया गया है। शैवाद्वैतवादियो ने श्रुतियो के आनन्दवाद को नाटय-गोष्ठियो मे प्रचलित रक्खा था, इसलिए उनके यहा रस का साम्प्रदायिक प्रयोग होता था—**विगलितभेदसस्कारमानन्दरसप्रवाहमयमेव पश्यति** (क्षेमराज)। इस रस का पूण चमत्कार समरसता मे होता है। **अभिनवगुप्त ने नाटय रसो की व्याख्या में उसी अभेदमय आनन्द रस को पल्लवित किया।**

३ भट्टनायक ने साधारणीकरण से जिस सिद्धान्त की पुष्टि की थी, अभिनवगुप्त ने उसे अधिक स्पष्ट किया। उन्होने कहा कि वासनात्मकतया स्थित रति आदि वृत्तिया ही साधारणीकरण द्वारा भेद विगलित हो जाने पर आनन्दस्वरूप हो जाती है। उनका आस्वाद ब्रह्मास्वाद के तुल्य होता है—**परब्रह्मास्वादसब्रह्मचारित्वम वास्त्वस्य रसस्य** (लोचन)।

४ वासनात्मक रूप से स्थित रति आदि वृत्तियो मे ब्रह्मास्वाद की कल्पना साहित्य मे महान् परिवतन लेकर उपस्थित हुई। रति आदि कई वत्तियाँ स्थायी मानी जा चुकी थी, किन्तु आलोचक एक आत्मा की खोज मे थे। रस को अपनाकर वे कुछ द्विविधा मे पड गए थे। आनन्दवादियो की यह व्याख्या उन सब शकाओ का समाधान कर देती थी। उनके यहाँ कहा गया है—**लोकानन्द समाधिसुखम** (शिवसूत्र १८)। क्षेमराज उसकी टीका मे कहते है—**प्रमातपदविश्रान्ति अवधाना तच्चमत्कारमयो य आनन्द एतदेव अस्य समाधिसुखम्।** इस प्रमातपद विश्रान्ति मे जिस चमत्कार या आनन्द का, लोकसस्था आनन्द के नाम से सकेत किया गया है, वही रस के साधारणीकरण मे प्रकाशानन्दमय सवित् विश्रान्ति के रूप मे नियोजित था। इन आलोचको का यह सिद्धान्त स्थिर हुआ कि चित्तवृत्तियो की आत्मानन्द मे तल्लीनता समाधि सुख ही है।

५ साहित्य मे भी इस दाशनिक परिभाषा को मान लेने से चित्त की स्थायी वृत्तियो की बहुसख्या का कोई विशेष अथ नही रह गया। सब वृत्तियो

का प्रमातृपद, अहम् मे विश्रान्ति होना ही पर्याप्त था। अभिनव के आग माचाय गुरु उत्पल ने कहा है—

प्रकाशस्यात्मविश्रान्तिरहम्भावो हि कीर्तित ।

प्रकाश का यहा तात्पय है चत य। यह चेतना जब आत्मा मे ही विश्रान्ति पा जाय, वही पूण अहभाव है। साधारणीकरण द्वारा आत्म चैतन्य का रसानुभूति मे, पूण अहपद मे, विश्रान्ति हो जाना ही आगमो की दाश निक सीमा है।

६ साहित्यदपणकार की रस व्यारया मे भी उ ही लोगो की शब्दा वली है—

स्वत्वोद्रेकादखण्डस्वप्रकाशान दचि मय । इत्यादि

यह रस बुद्धिवादियो के पास गया, तो धीरे धीरे स्पष्ट हो गया कि रस के मूल मे चतन्य की भि नता को अभेदमय करने का तत्त्व है। फिर तो चमत्कारापरपर्याय अनुभवसाक्षिक रस को पण्डितराज जग नाथ ने आगमवादियो की ही तरह **'रसो व स , रस ह्येव लब्ध्वान दी भवति'** के प्रकाश मे आन द ब्रह्म ही मान लिया।

(काव्यकला तथा अ य निब ध, चतुथ सस्करण, प० ७५-७७)

उपयुक्त विवेचन का विश्लेषण करने पर निम्नलिखित निष्कष प्राप्त होते है—

१ भारतीय काव्यशास्त्र मे रस के विषय मे दो प्रमुख दृष्टिकोण रहे है एक शैवागम से प्रभावित आन दवादी दष्टिकोण और दूसरा शास्त्र से प्रभावित बुद्धिवादी दृष्टिकोण। आन दवधन से पडितराज जग नाथ पयन्त आचार्यो को प्रसादजी बुद्धिवादी ही मानते है।

२ आन दवादी आचाय, जिनमे अभिनव प्रमुख है, एक ही अभेदमय आन दरस को मूल रस मानते है। इनके अनुसार वासना रूप से स्थित रति आदि सभी वृत्तिया साधारणीकरण द्वारा भेदविगलित हो जाने पर आन द रूप हो जाती है। इसलिए चित्त की स्थायी वत्तियो और उन पर आश्रित रसो की बहुसरया का कोई विशेष अथ नही रह जाता।

३ चित्तवृत्तियो की आत्मान दमयी तल्लीनता ही रस है और वही समाधिसुख है, अत रस और ब्रह्मास्वाद मे मौलिक भेद नही है।

४ बुद्धिवादी आचार्यो ने भी रस तत्त्व की व्यारया मे शैवाद्वैत के इस

अभेदमय आनन्द-सिद्धान्त को प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से ग्रहण किया है। यद्यपि वे अपनी शास्त्रीय परम्परा के अनुसार बहुरस कल्पना का मोह नही छोड सके, फिर भी रस को अखण्ड एव ब्रह्मास्वाद-सहोदर मानकर नाना रसो मे अनुस्यूत आत्मानन्द रूप एक रस कल्पना के बिना उनका काम नही चला।

५ कहने की आवश्यकता नही कि प्रसाद की आस्था शैवागम के आनन्द रस से प्रभावित इसी एकरस सिद्धान्त मे थी। रस के नानात्व के स्थान पर उसकी मौलिक एकता ही तत्त्वत उन्हे मान्य थी।

इस विश्लेषण के प्रकाश मे कामायनी के अगी रस का निणय सरल हो जाता है। कामायनी मे अनेक रस है, किन्तु वे शैवागम की साम्प्रदायिक शब्दावली मे 'आनन्द रस' और अभिनवगुप्त की शास्त्रसम्मत शब्दावली मे, तात्त्विक अथ मे, 'शान्त रस' के विकार मात्र ह। अत कामायनी का अगी रस आनन्द रस, या व्यापक एव मौलिक अथ मे शान्त रस ही है। जसा कि उपयुक्त विवेचन से स्पष्ट है, अभिनव प्रतिपादित शान्त शवागम के आनन्द रस का ही पर्याय है—काव्यशास्त्र मे रूढ शान्त रस मे उसे सीमित करना अभिनव की दाशनिक पाश्व भूमिका के विरुद्ध होगा, प्रसाद की चिन्तन परम्परा के प्रतिकूल होगा और कामायनी के प्रतिपाद्य तथा स्वरूप के भी प्रतिकूल होगा। जिस प्रकार कामायनी के तत्त्व दशन मे अभेद-कल्पना का आग्रह है, उसी प्रकार उसके रस दशन मे भी। ऐसी स्थिति मे, काव्यशास्त्र के रूढ अथ मे, कोई एक रस भेद, चाहे वह पूर्वार्द्ध का शृगार हो या उत्तरार्द्ध का शान्त, अगि-रस पद का अधिकारी नही हो सकता।

इस प्रकार आनन्द रस या व्यापक शान्त रस को अगी रस मान लेने पर सभी समस्याओ का समाधान सहज हो जाता है। इस रस का स्वरूप इतना व्यापक और परिपूण है कि इसमे शान्त और शृगार का विरोध नही है, वस्तुत शृगार और शान्त इसकी दो कोटिया ह। स्वय प्रसाद के शब्दो मे, "शैवागम के आनन्द सम्प्रदाय के अनुयायी रसवादी रस की दोनो सीमाओ, शृगार और शान्त, को स्पश करते थे। भरत ने कहा है—

भावा विकारा रत्याद्या शान्तस्तु प्रकृतिमत ।
विकार प्रकृतेर्जात पुनस्तत्रैव लीयते ॥

यह शान्त रस निस्तरग महोदधि कल्प समरसता ही है।"

(काव्य कला तथा अन्य निबध, पृ० ७८)

कामायनी के पूर्वार्द्ध मे शृगार और उत्तरार्द्ध मे शा त क प्राधा य का यही रहस्य है। पूर्वार्द्ध के उद्दाम शृगार का उत्तरार्द्ध के शा त मे निलय सामा य काव्यशास्त्रीय ग्रथ मे सभव नही है, क्योकि शृगार शा त का विरोधी रस है शान्तस्तु वीर शृगाररौद्रहास्यभयानक (साहित्यदपण, ३।२४६फ) अथात शान्त का वीर, शृगार, रौद्र, हास्य और भयानक से विरोध है। पर यहा तो शृगार और शान्त दोना परस्पर विरोधी न होकर सामरस्य रूप आनन्द या शा त रस की दो सीमाएँ हे।

अगी रस के सभी लक्षण इस रस पर नैसर्गिक रीति स घटित हो जाते ह। कामायनी मे यही रस सवव्याप्त ह—शृगार आदि सभी रस इसी के विकार हे और अ तत इसी मे लीन हो जाते हे। कामायनी की प्रमुख पात्र है श्रद्धा—जो अभेद रूपा विश्वासमयी रागात्मिका प्रवत्ति की प्रतीक हे। उसकी मूल प्रवत्ति सामरस्यमयी ही हे—उसका सम्पूण जीवन 'भेद मे अभेद की साधना के लिए' समर्पित हे। कामायनी के नायक मनु फलागम के रूप मे इसी सामरस्य का भोग करते ह। और अ त म, सारभूत प्रभाव के रूप मे, पाठक भी इसी को ग्रहण करता हे—अर्थात कामायनी का सारभूत प्रभाव शृगारमय तो हे ही नही, शान्तिमय भी नही हे। कामायनी की अ तिम पक्तिया इस प्रकार ह—

**समरस थे जड या चेतन,**
**सुन्दर साकार बना था,**
**चेतनता एक विलसती,**
**आनन्द अखण्ड घना था।** (आनन्द, पृ० २९४)

वास्तव मे काव्य के सदभ मे रस का ग्रहण दो रूपो मे किया जाता है एक विषयगत रूप मे और दूसरे सहृदयगत रूप मे। विषयगत रूप से अभिप्राय है कवि निबद्ध विभावानुभावव्यभिचारिसयोग का, सहृदयगत रूप से अभिप्राय हे सहृदय के आस्वाद का—और य दोनो रूप निश्चय ही परस्पर सम्बद्ध है। कामायनी के अगी रस के प्रसग मे भी ये दोनो रूप ही हमारे सामने आते है। विषयगत रूप मे कवि निबद्ध विभाव, अनुभाव, व्यभिचारी और स्थायी प्रधानत अभेदमय सामरस्य से ही सम्बद्ध है। सहृदयगत रूप मे प्रमाता भी अन्तत इसी सामरस्य का आस्वादन करता

है। किन्तु यहा शका होती ह कि सामरस्य तो आध्यात्मिक सिद्धि है, सम रस आत्मा ही उसका आस्वादन कर सकती है—रागद्वेष मे लिप्त जन-सामान्य के लिए वह कैसे सम्भव है ? इसका उत्तर दर्शन और (काव्य) मनोविज्ञान दोनो के प्रकाश मे दिया जा सकता है। शैव दर्शन एव भारतीय रस सिद्धान्त के प्रमुख व्याख्याता अभिनवगुप्त तथा कामायनी के रचयिता प्रसाद की दार्शनिक चिन्तन परम्परा के अनुसार, रसास्वाद की अवस्था मे प्रमाता वीतविघ्न होकर जिस आत्मविश्रान्ति का भोग करता है, वह सामरस्य ही तो ह। रस दशा निश्चय ही अभेदरूप सामरस्य की दशा है, चाहे वह क्षणिक ही क्यो न हो। दर्शन की पारिभाषिक शब्दावली को हटा दिया जाय तो यह धारणा सामान्य अनुभव से बहुत दूर नही पडती, क्योकि आधुनिक आलोचनाशास्त्र भी यह मानता है कि रसास्वाद की स्थिति मे प्रमाता का चित्त राग द्वेष से मुक्त हो जाता ह। शुक्लजी ने जिसे 'हृदय की मुक्तावस्था' और आई० ए० रिचर्ड्स ने जिसे 'मनो वृत्तियो का समीकरण' कहा है, वह मन स्थिति कुछ इसी प्रकार की है, यद्यपि उसमे आनन्द के उद्रेक पर इतना बल नही दिया गया। मनो विज्ञान की दृष्टि से भी उपर्युक्त प्रश्न का उत्तर स्पष्ट है काव्य का आस्वाद प्रत्यक्ष भावास्वाद से भिन्न है। जिस प्रकार प्रमाता शृगार रस के आस्वादन मे रति भाव के प्रत्यक्ष रूप का नही वरन् उसके कल्पनात्मक रूप का अनुभव करता है, उसी प्रकार कामायनी का रसानुभव भी वह सामरस्य के प्रत्यक्ष अनुभव के रूप मे नही वरन कल्पनात्मक रूप मे ही करता है।

अत कामायनी का अगी रस भारतीय रस सिद्धान्त का आधारभूत आनन्द रस ही है जिसका दूसरा नाम मौलिक अर्थ मे शान्त भी है। यही कामायनी के वस्तु विधान, प्रतिपाद्य तथा रूप विधान के अनुकूल है। यही प्रसाद के काव्य दर्शन के अनुकूल है, जिसके अनुसार काव्य, आत्मा की सकल्पात्मक अभिव्यक्ति का नाम है—शृगार, शान्त आदि काव्यशास्त्रीय रस-विकल्पो की अपेक्षा सकल्पात्मक आनन्द रस की ही सगति उपर्युक्त काव्य लक्षण के साथ ठीक बठती है।

कामायनी के रूपक तत्व की व्याख्या करने मे पूर्व दो प्रश्नों का उत्तर देना अनिवार्य हो जाता है—

१ रूपक मे क्या अभिप्राय है ? और २ कामायनी रूपक है भी या नहीं ?

रूपक के हमारे साहित्य शास्त्र मे दो अर्थ है। एक तो साधारणत समस्त दृश्य काव्य को रूपक कहते है, दूसरे रूपक एक साम्यमूलक अलकार का नाम है जिसमे अप्रस्तुत का प्रस्तुत पर अभेद आरोप रहता है। इन दोनो से भिन्न रूपक का तीसरा अर्थ भी है जो अपेक्षाकृत अधुनातन अर्थ है और इस नवीन अर्थ मे रूपक अग्रेजी के 'एलिगरी' का पर्याय है। 'एलिगरी' एक प्रकार के कथा रूपक को कहते है। इस प्रकार की रचना म प्राय एक द्वयर्थक कथा होती है जिसका एक अर्थ प्रत्यक्ष और दूसरा गूढ होता है। हमारे यहा इस प्रकार की रचना को प्राय 'अन्योक्ति' कहा जाता था। जायसी के पद्मावत के लिए आचार्य शुक्ल ने इसी शब्द का प्रयोग किया है। रूपक के इस नवीन अर्थ मे वास्तव मे सस्कृत के रूपक और अन्योक्ति दोनो अलकारो का योग है। इसमे जहा एक ओर साधारण अर्थ के अतिरिक्त एक अन्य अर्थ—गूढार्थ—रहता है, वहा अप्रस्तुत अर्थ का प्रस्तुत अर्थ पर श्लेष, साम्य आदि के आधार पर अभेद आरोप भी रहता है। कहने का तात्पर्य यह है कि रूपक अलकार मे जहा प्राय एक वस्तु का दूसरी वस्तु पर अभेद आरोप होता है वहा कथा रूपक म एक कथा का दूसरी पर अभेद आरोप होता है। वहा भी एक कथा प्रस्तुत और दूसरी अप्रस्तुत रहती है। प्रस्तुत कथा स्थूल, भौतिकघटनामयी होती है और अप्रस्तुत कथा सूक्ष्म सैद्धान्तिक होती है। यह सैद्धान्तिक कथा दार्शनिक, नैतिक, राजनीतिक, सामाजिक वैज्ञानिक, मनोवैज्ञानिक आदि किसी प्रकार की हो सकती है, परन्तु इसका अस्तित्व मूर्त नही होता। वह प्राय प्रस्तुत कथा का अन्य अर्थ ही होता है जो उसमे ध्वनित होता है, किसी

प्रब-ध काव्य की प्रासगिक कथा की भाति जुडा हुआ नही होता।

इस प्रकार, इस विशिष्ट अथ मे रूपक से तात्पय एक ऐसी द्व्यथक कथा से हे जिसमे किसी सद्धा तिक अप्रस्तुताथ अथवा अ याथ का प्रस्तुत अथ पर अभेद आरोप रहता है।

अतएव, 'क्या कामायनी रूपक हे ?'—इस प्रश्न का उत्तर देने के लिए हमे यह देखना है कि क्या कामायनी की कथा मे प्रस्तुताथ के साथ किसी सद्धा तिक अप्रस्तुताथ की अन्तर्धारा भी वतमान हे। इस प्रश्न के उत्तर का सकेत प्रसादजी ने स्वय कामायनी के आमुख मे दिया है

"आय साहित्य मे मानवो के आदि पुरुष मनु का इतिहास वेदो से लेकर पुराण और इतिहासा म बिखरा हुआ मिलता हे। इसलिए ववस्वत मनु को ऐतिहासिक पुरुप ही मानना उचित है। × ×

'यदि श्रद्धा और मनु अथात मनन के सहयोग से मानवता का विकास रूपक हे तो भी बडा भावमय और श्ला-य है। यह मनुष्यता का मनोवज्ञानिक इतिहास बनने मे समथ हो सकता हे। × ×

"यह आरयान इतना प्राचीन है कि इतिहास मे रूपक का भी अदभुत मिश्रण हो गया हे। इसलिए मनु, श्रद्धा और इडा इत्यादि अपना ऐतिहासिक अस्तित्व रखते हुए, साकेतिक अथ की भी अभिव्यक्ति करे, तो मुझे कोई आपत्ति नही। मनु अर्थात मन के दोना पक्ष हृदय और मस्तिष्क का सम्ब-ध ऋमश श्रद्धा और इडा से भी सरलता से लग जाता है। इन सभी के आधार पर कामायनी की सष्टि हुई है।"

इसका अभिप्राय यह है कि कामायनी को कवि ने मूलत एक ऐतिहासिक काव्य के रूप मे ही लिखा है, पर तु इसकी कथा मे रूपक की सम्भावनाएँ निहित हैं और यदि इसे रूपक भी मान लिया जाय तो कवि को वह अस्वीकाय नही होगा। अर्थात्, मूलरूप से नही, तो गौणरूप से कामायनी म रूपक तत्त्व निश्चय ही वतमान है। कामायनी के पात्रो का प्रतीकमय साकेतिक व्यक्तित्व तथा उसकी मुरय घटनाओ का श्लेषगर्भित गूढाथ दोनो ही इस मत की पुष्टि करते है। अतएव कामायनी मे रूपक-तत्त्व की स्थिति के विषय मे स देह नही किया जा सकता। वह निश्चय ही है, और काफी स्पष्ट है।

कामायनी की व्यक्त कथा मे आदिम पुरुष मनु और उसकी सहचरी

आदिम नारी श्रद्धा के सयोग से मानव सृष्टि के विकास का वर्णन है। अहकार की क्लेशमयी स्थिति से समरसता की आनन्दमयी स्थिति तक, मनोमय कोश से आनन्दमय कोश तक जीव का विकास—उसका अप्रस्तुत पक्ष है। कथा का प्रस्तुत पक्ष ऐतिहासिक पौराणिक है और अप्रस्तुत पक्ष मनोवैज्ञानिक दार्शनिक है, और इस प्रकार दोना पक्षो म निकट सम्बन्ध है जो इस कथा की एक विशेषता है—अन्यथा रूपको म साधारणत इस तरह का निकट सम्बन्ध रहता नही है।

पहले पात्रो को लीजिये। कामायनी के प्रमुख पात्र है—मनु, श्रद्धा और इडा। इनके अतिरिक्त अन्य पात्र है—मनु श्रद्धा का पुत्र कुमार तथा असुर-पुरोहित आकुलि और किलात। काम और लज्जा अशरीरी पात्र है वे मूलत ही साकेतिक है। मनु, जसा कि स्वय प्रसादजी ने लिखा है, मन का—मनोमय कोश मे स्थित जीव का—प्रतीक है। एक स्थान पर व्याकरण मे मनु और मन को एक रूप माना गया है। '**म यते अनेन इति मनु**—जिसके द्वारा मनन किया जाये वह मन है वही मनु है। मन मे अभिप्राय यहा चेतना (Consciousness) का है। उसका मूल लक्षण है अहकार—'म हूँ' की भावना जो अनेक प्रकार के सकल्प विकल्पो मे अपनी अभिव्यक्ति करती रहती है। कामायनी के मनु के व्यक्तित्व का स्थायी आधार निस्सन्देह यही अहकार है

**म हूँ, यह वरदान सदश क्यो**
**लगा गूजने कानो में,**
**म भी कहने लगा, म रहूँ**
**शाश्वत नभ के गानो मे।**

(आशा, प० २७)

**किन्तु सकल कृतियो की सीमा**
**है हम ही अपनी तो,**
**पूरी हो कामना हमारी**
**विफल प्रयास नहीं तो।**

(कम, पृ० १३१)

**यह जीवन का वरदान मुझे**
**दे दो रानी अपना दुलार,**

केवल मेरी ही चिन्ता का
तव चित्त वहन कर सके भार। (ईर्ष्या, पृ० १४८)

× × ×

यह जलन नही सह सकता म
चाहिए मुझे मेरा ममत्व,
इस पचभूत की रचना मे
म रमण करूँ बन एक तत्त्व। (ईर्ष्या, पृ० १५३)

मननशीलता अर्थात निरन्तर सकल्प विकल्प अहकार के सचारी है। उपनिषदो मे सकल्प विकल्प को मन की प्रजा कहा गया है। प्रथम दर्शन के समय हमारा मनु के इसी मननशील, सकल्प विकल्पमय रूप से साक्षात्कार होता है। मनु के व्यक्तित्व मे आदि से अन्त तक भूत भविष्यत, स्व पर, प्रकृति-परमतत्त्व आदि के चिन्तन और तज्ज य सकल्प विकल्प का प्राधान्य है।

कामायनी की दूसरी प्रमुख पात्र है श्रद्धा। श्रद्धा, प्रसादजी के अपने शब्दो मे, हृदय की प्रतीक है

श्रद्धा हृदय्य याकूत्या श्रद्धया वि दते वसु।
(ऋग्वेद)

कामायनी मे स्थान स्थान पर उसके इस रूप की स्पष्ट प्रतिकृति मिलती है

हृदय की अनुकृति बाह्य उदार
एक लम्बी काया उ मुक्त। (श्रद्धा, पृ० ४६)

वह ग धर्वो के देश मे हृदय सत्ता का सु दर सत्य खोजने के लिए आती है। उसके व्यक्तित्व के मूल तत्त्व है एक ओर सहानुभूति, दया, ममता, मधुरिमा, त्याग तथा क्षमा—और दूसरी ओर अगाध विश्वास, उत्साह, प्रेरणा, स्फूर्ति आदि, जो हृदय के कोमल और सबल पक्षो की विभूतिया है। शुक्लजी ने इसीलिए श्रद्धा को विश्वासमयी रागात्मिका वृत्ति कहा है। श्रद्धा को काम और रति की पुत्री माना गया है और वह इस ससति मे प्रेम कला का स देश सुनाने के लिए अवतरित हुई है

यह लीला जिसकी विकस चली
वह मूल शक्ति थी प्रेम कला,

**उनका सदेश सुनाने को**

**ससृति मे आयी वह अमल।** (काम, पृ० ८६)

तीसरी मुख्य पात्र है इडा जो स्पष्टत बुद्धि की प्रतीक है। प्रसादजी ने व्यक्त रूप से उसके व्यक्तित्व का प्रतीकात्मक चित्र अकित किया है

**बिखरी अलकें ज्यो तर्क जाल,**

**भरी ताल।** (इडा, पृ० १६८)

उपर्युक्त चित्र मे बुद्धि के तर्क, भौतिक ज्ञान विज्ञान, त्रिगुण आदि सभी तत्त्वो का अवयव रूप मे समावेश कर दिया गया है। वैसे भी उसका चरित्र एकान्त बौद्धिक है। वह हृदय की विभूतियो से वचित व्यवसायात्मिका बुद्धि द्वारा अनुशासित है। जीवन की अखण्डता के स्थान पर वह वर्ग-विभाजन और अभेद के स्थान पर भेद की व्यवस्था करती है।

अब गौण पात्र शेष रह जाते है सबसे पहले श्रद्धा मनु का पुत्र कुमार आता है। उसका कोई विशेष व्यक्तित्व नही है, यहा तक कि उसका नामकरण सस्कार भी नही किया गया। वह नव मानव का प्रतीक है जो अपने पिता मे मननशीलता, माता से श्रद्धा अर्थात हार्दिक गुण और इडा से बुद्धि ग्रहण कर पूर्ण मानवत्व को प्राप्त करता है। असुर पुरोहित आकुलि और किलात आसुरी वृत्तियो के प्रतीक है। ज्यो ही मनु (मन) पाप (हिंसा-यज्ञ) की ओर आकृष्ट होता है, आकुलि किलात (आसुरी वृत्तिया) उसको दुष्प्रेरणा देने के लिए तुरन्त ही उपस्थित हो जाते है और उसे दुष्कर्म मे प्रवृत्त करते है। फिर, जब मनु के विरुद्ध विद्रोह होता है तो वे ही विद्रोहियो के नेता बनकर सामने आते है। इसका अभिप्राय यह है कि आसुरी वृत्तियाँ पहले मन को पाप कर्म मे प्रवृत्त करती हैं, फिर जब उसे इसके लिए कष्ट भोगना पडता है तो ये आसुरी वृत्तिया उलट उसके कष्ट मे योग देती हैं।

इनके अतिरिक्त देव, श्रद्धा का पशु, वृषभ और सोमलता के भी निश्चय ही साकेतिक अर्थ है। देव इन्द्रियो के प्रतीक है। देवो की निर्बाध आत्म-तुष्टि का अर्थ है इन्द्रियो की निर्बाध तुष्टि

**अरी उपेक्षा भरी अमरते!**

**री अतृप्ति! निर्बाध विलास!** (चिन्ता, पृ० १२)

श्रद्धा का पशु भी, जिसका नाम तथा जाति आदि का वर्णन तक नही दिया हुआ है, स्पष्टत एक प्रतीक है। वह सहज जीव दया, करुणा—

आधुनिक अ र मे अहिसा—का द्योतक है।

**एक माया! आ रहा था पशु अतिथि के साथ,**
**हो रहा था मोह करुणा से सजीव सनाथ।**(वासना, प० ८३)

वृषभ तो भारतीय अनुश्रुति मे अनादि काल से ही धम का प्रतिनिधि माना जाता रहा है

**था सोमलता से आवत,**
**वष धवल धम का प्रतिनिधि।** (आन द, प० २७७)

सोम-लता का साकेतिक अथ है भोग। इस प्रकार सोम-लता से आवत वषभ का अथ हुआ भोग सयुत धम, जिसका उत्सग करके मानव चिरान द लीन हो जाता है।

अब तीन चार प्रतीक और रह जाते है—जल प्लावन, त्रिलोक और मानसरोवर। जल प्लावन भारत के ही नही, पथ्वी के इतिहास की अत्य त प्राचीन घटना है। हमारे दशन साहित्य मे प्रतीक रूप मे ग्रहण कर उसका साकेतिक अथ भी किया गया है। जब मानव अबाध इन्द्रिय लिप्सा का दास हो जाता है, अर्थात जब मन ऊपर विज्ञानमय कोश और आन दमय कोश की ओर बढने के स्थान पर निम्नतम अ नमय कोश मे ही रम जाता है, तो चेतना पूणत उस माया मे डूब जाती है।

त्रिलोक मे प्राचीन त्रिपुरदाह के रूपक से प्रेरणा ग्रहण की गई है और इसका प्रतीकाथ अत्य त व्यक्त है। तीन लोक—भाव लोक, कमलोक तथा ज्ञानलोक चेतना की तीन अगभूत प्रवत्तियो—भाव-वत्ति, कम वृत्ति और ज्ञान वृत्ति के प्रतीक है। जब तक ये तीनो वृत्तिया पृथक् पथक् काय करती है मन अशा त और उद्विग्न रहता है

**ज्ञान दूर कुछ, क्रिया भि न है,**
**इच्छा क्यो पूरी हो मन की,**
**एक दूसरे से न मिल सके,**
**यह विडम्बना है जीवन की।** (रहस्य, पृ० २७२)

परन्तु जब श्रद्धा के द्वारा इनका सम वय हो जाता है तो मन समरसता की अवस्था को प्राप्त कर लेता ह

**स्वप्न, स्वाप, जागरण भस्म हो,**
**इच्छा, क्रिया, ज्ञान मिल लय थे,**

**दिव्य अनाहत पर निनाद मे,**
**श्रद्धायुत मनु बस त मय थे।** (रहस्य, पृ० २७३)

मानसरोवर, जिसे शतपथ ब्राह्मण मे मनोरवसपण कहा गया है—

**तदप्येतदुत्तरस्य गिरेमनोरवसपणमिति**

—कलास शिखर पर वह स्थान है जहा मनु श्रद्धा की सहायता से पहुँचते है और अपने मानसिक क्लेश से मुक्ति पाते हे। यह समरसता की अवस्था है—मानसिक सम वय की अवस्था, जहा भाव, कम और ज्ञान मे पूण सामजस्य हो जाना है।

मानसरोवर या मानस (कामायनी मे 'मानस शब्द का प्रयोग है) इसी समरसता की अवस्था का प्रतीक है। यह मानस कलास शिखर पर स्थित है। कलास पवत आन दमय कोश का प्रतीक है।

कामायनी की प्रस्तुत कथा मे मनु की कलास स्थित मानसरोवर यात्रा का वणन है जहा पहुँचकर मनु के समस्त क्लेश दूर हो जाते है। रूपक को हटाकर, यह मन का समरसता की अवस्था को प्राप्त करने का प्रयत्न है जिसके उपरा त मन के समस्त भौतिक और आध्यात्मिक क्लेश नष्ट हो जाते हे और वह पूणान दलीन हो जाता है। पारिभाषिक शब्दावली मे यह मनोमय कोश मे स्थित जीव की आन दमय कोश मे स्थित होने के लिए साधना है। यह आन दमय कोश पिण्डाण्डरूप पवत का उच्चतम शिखर कैलास है। कामायनी की रचना के समय यह वदिक रूपक स्पष्टत प्रसादजी के मन मे विद्यमान था।

अपने प्रकृत रूप मे मनु एका त मननशील तथा अहकारी हे। वे अहकारमय निष्क्रिय चिंतन मनन के अतिरिक्त और कुछ नही कर पाते। ज्यो ही काम की प्रेरणा से काम और रति की पुत्री श्रद्धा से मनु का सयोग होता है, उनमे जीवन के प्रति आकषण तथा स्फूर्ति का उदय होता है। श्रद्धा के साहचय से मनु के अहकार का समाजन होता है, वह स्व' से 'पर' की ओर बढता है। बीच बीच मे उनका अहकार उभरता है और आसुरी वत्तियो के प्रतीक आकुलि किलात की सहायता से वे पशु यज्ञ कर सोमरस का प्राप्ति करते है। पर तु श्रद्धा उसका तीव्र विरोध करती है और कम से कम कुछ समय के लिए उ हे उसका अनौचित्य स्वीकार करने के लिए बाध्य करती है। इस प्रकार जब तक मनु श्रद्धा के प्रभाव मे रहते है, उनके अह का

सस्कार होता रहता हे। पर तु यह स्थिति अधिक समय तक नही रहती, मनु का अहकार फिर प्रबल हो जाता हे—

**यह जलन नही सह सकता म,**
**चाहिए मुझे मेरा ममत्व,**
**इस पचभूत की रचना म,**
**म रमण करूँ बन एक तत्त्व।** (ईर्ष्या, प० १५३)

और वे श्रद्धा से विरत होकर फिर अपने मे खो जाते है। श्रद्धा से विमुख होने पर मनु की वत्तिया पुन अस्त व्यस्त हो जाती ह और वे जीवन-पथ पर भटकते हुए सारस्वत प्रदेश पहुँचते हे। सारस्वत प्रदेश जीव के निम्नतर कोश—प्राणमय कोश—का प्रतीक हे। यहा उनका साक्षात्कार इडा से होता हे जो उ हे बुद्धिवाद की दीक्षा देकर भोतिक जीवन की ओर प्रेरित करती हे—

**जो बुद्धि कहे उसको न मानकर फिर नर किसकी शरण जाय !**

**यह प्रकृति परम रमणीय अखिल ऐश्वय भरी शोधक विहीन।**
**तुम उसका पटल खोलने में परिकर कसकर बन कमलीन।**
**सबका नियमन शासन करते, बस, बढा चलो अपनी क्षमता।**
(इडा, प० १७१)

इडा के प्रभाव मे मनु बुद्धि-बल से प्राकृतिक साधनो को एकत्र कर शासन-व्यवस्था करते हे, कम विभाजन होता है, जीवन मे भौतिक सघष का सूत्रपात होता है। मनु इन सबके नियामक हे, कि तु मनु का अहकार इतने से स तुष्ट नही होता, इडा पर भी तो उनका अधिकार होना चाहिए। वे उसके लिए प्रयत्नशील होते है, पर यहा उ ह घोर विफलता होती हे। इस अनधिकार चेष्टा से वे रुद्र के कोप भाजन बनते हे। एक बार फिर प्रलय का सा दृश्य उपस्थित हो जाता हे, मनु का विद्रोही प्रजा के साथ युद्ध होता है जिसमे मनु की पराजय होता है।

इसका सकेत अथ यह हुआ कि मन अपने प्रकृत रूप मे केवल मनन शील तथा अहकारी हे। श्रद्धावान होकर ही, और श्रद्धा का उदय मन मे राग वृत्ति के प्राधा य के कारण ही सम्भव है, उसका उचित दिशा मे विकास-सस्कार होता है। श्रद्धा विश्वासमयी रागात्मिका वृत्ति का नाम

हे। 'श्रद्धा-समवेत' मन मे अपने प्रति विश्वास और जीवन के प्रति राग का उदय होता हे। यो समय समय पर उसके आसुरी सस्कार निश्चय ही उभरेंगे, उसका सहज भोगवाद ऊपर आयेगा, परन्तु जब तक वह श्रद्धावान है, तब तक इन पर नियत्रण रहेगा और उसके अह का सस्कार होता रहगा। परन्तु ज्यो ही मन श्रद्धा को त्याग देगा, वह नीचे प्राणमय कोश मे पहुँच जायेगा और बुद्धि के चक्र मे पड जायेगा। बुद्धि व्यवसायात्मिका वृत्ति हे, वह उसको सघष की निरन्तर प्रेरणा तो दे सकती है, परन्तु सुख नही दे सकती। अहकार का सस्कार करने के स्थान पर वह उसे और भी उत्तेजित करती है। अन्त मे एक स्थिति ऐसी आ जाती है कि मन बुद्धि पर पूण एकाधिकार करने के लिए लालायित हो उठता हे। यहा उसका पूण पराभव होता है और एक प्रकार की मानसिक प्रलय हो जाती है।

इस पराभव के उपरान्त मनु को बडी ग्लानि होती है। इतने मे ही श्रद्धा के साथ उनका फिर सयोग होता है। श्रद्धा उन्हे ग्लानि और क्लेश का परित्याग कर फिर से कमशील होने के लिए उत्साहित करती है। इसी बीच मे उसका साक्षात्कार इडा से होता है। वह पहले तो अति-बुद्धिवादी होने के लिए इडा की भत्सना करती है, अन्त मे उसे क्षमा कर अपने पुत्र कुमार को उसे सोप देती है और आप मनु को साथ लेकर चल देती है। मनु और श्रद्धा दोनो हिमालय के शिखरो पर चढते चढते एक ऐसे स्थान पर पहुँचते है जहा से त्रिदिक् विश्व के तीन पथक ज्योतिष्पिण्ड उन्हे दखायी पडते हैं। श्रद्धा मनु को इनका रहस्य समझाती है—'ये तीन ज्योतिष्पिण्ड भाव-लोक, कम लोक और ज्ञान लोक है। इनके पाथक्य के कारण ही ससार मे विडम्बना फैली हुई है।" ऐसा कहते कहते श्रद्धा की मुस्कान ज्योति-रेखा बनकर इन तीनो लोको मे दौड जाती है। तीनो लोक मिलकर एक हो जाते है, और बस, फिर मनु के मन के क्लेश और विश्व की सारी विडम्बनाओ का अन्त हो जाता है। श्रद्धायुत मनु पूण आनन्द-लीन हो जाते है।

इसका प्रतीकाथ इस प्रकार है—सुखवाद और बुद्धिवाद के अतिचार के फलस्वरूप मन का पूणत पराभूत होना स्वाभाविक ही था। इससे मन को भयकर ग्लानि और निर्वेद होता है और वह फिर जीवन से पलायन करता है। इस स्थिति से श्रद्धा-सयुत मन फिर उचित दिशा की ओर

